के समान चपल । इस वाक्य में गङ्गा के वसुजननी होने पर भी तरङ्गबुदबुद-चञ्चला होने में विरोध प्रतीत होता है जिसका परिहार यों है कि गङ्गा नारी में वसुजननी रही है और जलरूप में तरङ्गबुदबुदचञ्चला । लक्ष्मीपक्ष में—धन सम्पत्ति की जननी होती हुई भी लक्ष्मी तरङ्गबुदबुदों की भाँति चञ्चल है, इस अर्थ द्वारा लक्ष्मी स्थायित्व की ओर ही निर्देश किया गया है । डॉ० वासुदेव-शरण अग्रवाल ने इस वाक्य में वसु, तरङ्ग तथा बुदबुद शब्दों को पारिभाषिक मानकर वसु का अर्थ 'रत्न' में पड़ा 'बाल' तथा बुदबुद का अर्थ 'रत्न' में पड़ा छाला बताया है और अनगढ़ रत्न की लक्ष्मी के सम्बन्ध में इस वाक्य की योजना की है । शाण पर चढ़ने से तराश करने वाला इन दोषों को देखता है उसकी निगाह में अनगढ़ रत्न की लक्ष्मी वही तराश होने पर वसु (रत्न) जननी होती हुई भी तरङ्गबुदबुद दोषों के कारण रत्न के टूट जाने की स्थिति में चञ्चल ही रहेगी ।

**दिवसकरगति**:—दिवसं करोतीति दिवसकरः, तस्य गतिः (गम् + क्तिन्)। सूर्य की गति । **प्रकटितविविधसंक्रान्तिः**—(सूर्यगति पक्ष में) प्रकटिताः (प्र + √कट् + क्त + टाप्) विविधाः संक्रान्तयः यया सा । जिसने (एक राशि से दूसरी राशि पर जाकर) अनेक (बारह) संक्रान्तियाँ प्रकट कर दी हैं । लक्ष्मीपक्ष में—प्रकटिता विविधेषु संक्रान्तिः यया सा । जिसने अनेक व्यक्तियों के पास संचरण करना प्रकट कर दिया । प्राचीन परम्परा के अनुसार पृथ्वी स्थिर तथा सूर्य पृथ्वी के चारों ओर चक्कर लगाने वाला माना जाता है; जबकि आजकल पृथ्वी का सूर्य के चारों ओर चक्कर लगाना दृष्ट है ।

**पातालगुहा**—पातालस्य गुहा । पाताल की गुफा । **तमोबहला**—(गुहापक्ष में) तमसा बहला । अन्धकार के कारण अँधेरी अथवा गाढ़ अन्धकार वाली (लक्ष्मीपक्ष में) तमः बहुलं यस्यां सा । अधिक तमोगुण वाली । लक्ष्मी प्राप्त करके मनुष्य तमोगुणी कार्यों में प्रवृत्त होते हैं; अतः यह तमोबहुला है ।

**हिडिम्बा इव**—हिडिम्बा नामक राक्षसी जिसने भीम द्वारा घटोत्कच पुत्र पैदा किया था । **भीमसाहसैकहार्यहृदया**—(हिडिम्बा पक्ष में) भीमस्य साहसेन एक हार्यम् (√हृ + ण्यत्) हृदयं यस्याः सा । भीमसेन के साहस (हिडिम्ब-

वधादि) से केवल जिसका हृदय हरा जा सकता था (लक्ष्मीपक्ष में) भीमं च तत् साहसं भीमसाहसं तेन एव हार्यं हृदयं यस्याः सा। प्रचण्ड साहस से केवल जिसका हृदय हरा जा सकता है।

प्रावृड् इव---वर्षा की भाँति। अचिरद्युतिकारिणी = (वर्षापक्ष में) अचिर द्युति कर्तुं शीलं यस्याः सा। विद्युत् उत्पन्न करने वाली (लक्ष्मीपक्ष में) अचिरा या द्युतिः तां कर्तुं शील यस्याः सा। थोड़ी देर तक शोभा उत्पन्न करने वाली। लक्ष्मी का चमत्कार थोड़े ही दिन रहना है। अचिरद्युति = बिजली थोड़ी देर तक रहने वाली शोभा।

दुष्टपिशाची = दुष्ट (√दुष् + क्त + टाप्) चासौ पिशाची। क्रूर पिशाचिनी भूत-प्रेत-पिशाच् योनि तमोगुणी स्वभाव वाली तथा क्रूर कर्म वाली बतायी गयी है। दर्शितानेकपुरुषोच्छ्राया = दर्शितः (√दृश् + णिच् + क्त) अनेकषां पुरुषाणाम् उच्छ्रायः (उत् + श्रि + घञ्) यया सा। पिशाची पक्ष में—जिसने अनेक पुरुषों के बराबर ऊँचाई दिखा दी है। लक्ष्मीपक्ष में—जिसने अनेक पुरुषों को उन्नति दिखा दी है। भूत-पिशाचों के विषय में यह जनश्रुति है कि वे अपना रूप बहुत लम्बा-चौड़ा दिखाकर लोगों को डराया करते हैं। पुरुष = मनुष्य प्राचीनकाल की एकमाप जो १२० अंगुल की होती थी अथवा मनुष्य जब खड़ा होकर हाथ ऊपर उठा दे तो वह ऊँचाई एक पुरुष की मानी जाती थी। स्वल्पसत्त्वम् = स्वल्प सत्त्वं यस्य स तम्। पिशाची पक्ष में —थोड़े साहस वाले व्यक्ति को। लक्ष्मी-पक्ष में--थोड़ी बुद्धि वाले व्यक्ति को। उन्मत्तीकरोति = अनुन्मत्तम् उन्मत्तं करोतीति उन्मत्तीकरोति—(उत् + √मद् + क्त = उन्मत्त + च्वि + √कृ + लट्) पागल बना देती है। कम साहस वाला व्यक्ति पिशाची को देखकर, वैसी लक्ष्मी पाने के लिए पागल बन जाता है।

---

(१३) सरस्वतीपरिगृहीतमीर्ष्ययेव नालिङ्गति। जनं गुणवन्तमपवित्रमिव न स्पृशति। उदारसत्त्वममङ्गलमिव न बहुमन्यते। सुजनमनिमित्तमिव न पश्यति। अभिजातमहिमिव लङ्घयति। शूरं कण्टक-

मिव परिहरति । दातारं दुःस्वप्नमिव न स्मरति । विनीत पातकिन-मिव नोपसर्पति । मनस्विनमुन्मत्तमिवोपहसति ।

**हिन्दी अनुवाद**—सरस्वती द्वारा अपनाये गये विद्वानों को मानो ईर्ष्या के कारण गले नहीं लगाती । अपवित्र की भाँति गुणवान् पुरुष को नहीं छूती । अशुभ की भाँति उदार हृदय व्यक्ति का सम्मान नहीं करती । अपशकुन की भाँति सज्जन को नहीं देखती, सर्प की भाँति सत्कुलोत्पन्न को लाँघ जाती है । काँटे की भाँति वीर को त्याग देती है । बुरे स्वप्न की भाँति दानी को याद नहीं करती । पापी की भाँति विनयी के पास नहीं जाती । पागल की भाँति दृढ़ संकल्प व्यक्ति का मजाक उड़ाती है ।

**व्याख्या**—सरस्वतीपरिगृहीतम् = सरस्वत्या परिगृहीतम् (परि + √ग्रह् + क्त) । सरस्वती द्वारा अपनाये गये व्यक्ति को । **ईर्ष्यया इव** = मानो ईर्ष्या के कारण । यहाँ विद्वान् का आलिङ्गन न करने में ईर्ष्या हेतु की उत्प्रेक्षा की गयी है । सरस्वती और लक्ष्मी का परस्पर सौतिया डाह माना जाता है । जैसे एक नारी से आलिङ्गित पुरुष को दूसरी नारी आलिङ्गन करना नहीं चाहती वैसे ही विद्वान् का आलिङ्गन लक्ष्मी नहीं करती । **न आलिङ्गति** = गले नहीं लगाती, नहीं अपनाती ।

**गुणवन्तम्** (गुण + मतुप्) **जनम्** = गुणवान् पुरुषों को । **अपवित्रम् इव** = अपावन की भाँति । अथवा मानो अपावन हो इसलिए । **न स्पृशति** = नही छूती । गुणी पुरुष का लक्ष्मी द्वारा सर्वथा परित्याग बताने के लिए यहाँ स्पर्श तक का भी निषेध किया गया है । इस अनुच्छेद में 'जन गुणवन्तम्' से 'उपहसति' तक उपमा अलङ्कार मानकर हिन्दी अनुवाद किया गया है । वैसे उत्प्रेक्षा मानने पर भी अर्थ सङ्गति बैठ जाती है; जैसे--लक्ष्मी भगवान् को नहीं छूती मानो वह अपवित्र हो, इत्यादि ।

**उदारसत्त्वम्**—उदारं सत्त्वं यस्य सः, तम् । उदार हृदय वाले व्यक्ति को । **अमङ्गलम् इव** = अशुभ की भाँति मानो अशुभ समझकर । **न बहुमन्यते** =

सम्मान नहीं करती। अमङ्गलकारी वस्तुओं से हर व्यक्ति बचता है। लक्ष्मी भी उदार हृदय वाले पुरुष को अमङ्गलकारी समझकर उसे सम्मान नहीं देती।

**सुजनम्**—शोभनः जनः सजनः तम्। सज्जन को। **अनिमित्तम् इव**=अप्रशस्तं निमित्तम् अनिमित्तम् तद् इव, अपशकुन की भांति। **न पश्यति**=नहीं देखती। हर व्यक्ति अपशकुन द्योतक वस्तु को सामने देखकर उस ओर से तुरन्त दृष्टि हटा लेता है, उसे देखना नहीं चाहता। लक्ष्मी भी सज्जन को देखना नहीं चाहती।

**शूरं कण्टकम् इव परिहरति**=वीर को कांटा समझकर उससे बच जाती है। हर पथिक मार्ग में पडे कांटे से बचकर चलना चाहता है। लक्ष्मी भी शूर को कांटे की तरह समझकर उससे बचकर चलती है। महाभारत में कुन्ती ने शूर अपने पुत्रों की इस स्थिति की ओर संकेत करते हुए कहा है—भाग्यवन्तं प्रसूयेथा म शूरं मा च पण्डितम्। शूराश्च कृतविद्याश्च वने सीदन्ति मे सुताः।

**दातारम्**=(√दा+तृच्) दानी को। **दुःस्वप्नम् इव**=दुष्टः स्वप्नः दुःस्वप्न तम् इव=बुरे स्वप्न की भांति अशुभ। **न स्मरति**=याद नहीं करती, भुला देती है। हर व्यक्ति अशुभसूचक स्वप्न को स्मरण रखना नहीं चाहता, उसे भुला देना चाहता है; क्योंकि उसकी स्मृति से उसे व्यथा होती है। लक्ष्मी दानी को दुःस्वप्न की भांति ही भुला देना चाहती है, वह कृपण से प्यार करती है; क्योंकि कृपण को उससे प्यार है। **विनीतम्**=(वि+√नी+क्त) विनयशील को, विनम्र को। **पातकिनम् इव**=पातकानि अस्य सन्तीति पातकी (पातक+णिनी) तम् इव। पापी की भांति। **न उपसर्पति**=पास नहीं जाती है। 'पातकी दूरतस्त्याज्य' नीति के अनुसार हर व्यक्ति पातकी से बचना चाहता है। लक्ष्मी विनयशील व्यक्ति को मानो पातकी समझकर उससे दूर रहती है। उद्दण्डों के यहाँ उसका निवास है।

**मनस्विनम्**=प्रशस्तं मनः अस्य अस्तीति मनस्वी (मनस्+विनि) तम्। मनोबल या दृढ़ संकल्प वाले पुरुष को। **उन्मत्तम् इव**=पागल समझकर। **उपहसति**=मजाक उड़ाती है, उपहास करती है। सामान्यत उन्मादी को देखकर उसका मजाक उड़ाया जाता है, किन्तु यह लक्ष्मी ऐसी नासमझ है कि

विशुद्ध हृदय वाले दृढ़ संकल्प व्यक्ति का भी मजाक उड़ाती है और इस प्रकार सभी गुणों की उपेक्षा करके दुर्गुणों का आश्रय लेती है।

(१४) परस्परविरुद्धञ्चेन्द्रजालमिव दर्शयन्ती प्रकटयति जगति निजं चरितम्। तथा हि, सततमूष्माणमुपजनयन्त्यपि जाड्यमुजनयति। उन्नतिमादधानामपि नीचस्वभावतामाविष्करोति। तोयराशिसम्भवापि तृष्णां संवर्धयति। ईश्वरतां दधानप्यशिवप्रकृतित्वमातनोति। बलोपचयमाहरन्त्यपि लघिमानमापादयति। अमृतसहोदरापि कटुकविपाका। विग्रहवत्यप्यप्रत्यक्षदर्शना। पुरुषोत्तमरतापि खलजनप्रिया। रेणुमयीव स्वच्छमपि कलुषीकरोति।

हिन्दी अनुवाद—और संसार में जादू-सा दिखाती हुई यह लक्ष्मी अपना परस्पर विरोधी चरित्र प्रकट करती है। उदाहरण के लिए—निरन्तर ऊष्मा (१. गर्मी, २. दर्प) उत्पन्न करती हुई भी जड़ता (१. शीतलता, २. मूर्खता) उत्पन्न करती है। उन्नति (१. उच्चता, २. उत्कर्ष) को धारण करती हुई भी नीचस्वभावता (१. नीचापन, २. दूषितवृत्ति) प्रकट करती है। जलराशि से उत्पन्न होकर भी तृष्णा (१. प्यास, २. लोलुपता) बढ़ाती है। ईश्वरता (१. शिवत्व, २. ऐश्वर्य) को धारण करती हुई भी अशिवस्वभावता (१. शिवभिन्नता, २. अमङ्गलस्वभाव) को फैलाती है। बल में वृद्धि करती हुई भी हल्कापन (१. निर्बलता, २. तुच्छता) लाती है। अमृत की सगी बहन होकर भी कड़वे फल वाली (१. कटुफला, २. दुःखदपरिणामा) है। विग्रह (१. शरीर २. कलह) वाली होकर भी प्रत्यक्ष न दिखने वाली है। पुरुषोत्तम (१. श्रेष्ठ-पुरुष, २. विष्णु) में प्रेम रखकर भी नीच पुरुषों से प्रेम करने वाली है। रेणुमयी (धूलिनिर्मित रजोगुणनिर्मित) यह स्वच्छ (१. निर्मल, २. रागद्वेष शून्य) को भी कुलषित (१. मलिन, २. दोषी) बना देती है।

**व्याख्या**—**जगति**=संसार में। **इन्द्रजालम् इव**=इन्द्रस्य जालम् इन्द्रजालम् तद् इव। माया जाल-सा, जादू-सा, **दर्शयन्ती**=(√दृश्+णिच्+शतृ+ङीप्) दिखलाती हुई। **परस्परविरुद्धत्**=परस्पर विरुद्धम्। आपस में विरोधी एक दूसरे से असम्बद्ध। **निजचरितम्**=अपने आचरण को। **प्रकटयति**=प्रकट करती है, मायाजाल के लिए इन्द्रजाल शब्द का प्रयोग माया से इन्द्र का पुराना सम्बन्ध प्रकट करता है। वेदों में 'इन्द्रोमायाभिः पुरुरूप ईयते' इन्द्र रूप बनाता हुआ विचरण करता है, आदि स्थलों में माया से अनेक रूप बनाना वर्णित है। लक्ष्मी का परस्पर विरोधी रूप प्रदर्शन मानो इन्द्रजाल ही है।

**तथाहि**=उदाहरण के लिए, जैसे। **सततम**=(सम्+ततम्, म लोप) निरन्तर। **ऊष्माणम्**=गर्मी को। **उपजनयन्ती अपि**—(उप्+जन्+णिच्+शतृ+ङीप्) उत्पन्न करती हुई भी। **जाड्यम्**=(जड्+ष्यञ्) शीतलता को, जाड़े को। **उपजनयति**=उत्पन्न करती है। इस अनुच्छेद में 'ऊष्माण०' से लेकर पुरुषोत्तम्' तक विरोधाभास अलङ्कार है। यहाँ ऊष्मा और जाड्य उत्पन्न करने में विरोध है। जिसका समाधान ऊष्मा-मद और जाड्य-मूर्खता अर्थ से हो जाता है।

**उन्नतिम्**=(उत्+नम्+क्तिन्) ऊँचाई को। **आदधानामपि**=(आ+धा+शानच्+टाप्) धारण करती हुई भी। **नीचस्वभावताम्**=नीचः स्वभावः यस्या सा नीचस्वभावा तस्याः भावः नीचस्वभावता ताम्। नीचापन। **आविष्करोति**=प्रकट करती है। यहाँ ऊँचाई को धारण करते हुए भी नीचापन प्रकट करने में विरोध है, जिसका परिहार—उन्नति, उत्कर्ष तथा नीचस्वभावता—नीच (दूषित वृत्ति) अर्थ करने में हो जाता है। आर्थिक उत्कर्ष होने पर नीच वृत्तियों का हो जाना अस्वाभाविक नहीं।

**तोयराशिसम्भवा अपि**=तोयानां राशिः तस्मात् सम्भवतीति सम्भवा जलराशि (समुद्र) से उत्पन्न होने वाली भी। **तृष्णाम्**=प्यास को। **संवर्धयति**=बढ़ाती है। जलराशि से उत्पन्न होकर प्यास बढ़ाने में विरोध है। उसका परिहार—**तृष्णा**=लोलुपता अर्थ से हो जाता है।

**ईश्वरताम्**=ईश्वरता भावः ईश्वरता ताम् । शिवरूपता को । **वधाना**=(धा+शानच्+टाप्) **अपि**=धारण करती हुई भी । **अशिवप्रकृतित्वम्**=न शिवस्य प्रकृतिः अशिवप्रकृतिः तस्याः भावः अशिवप्रकृतित्वम् तत् । शिवभिन्न स्वभाव को । **आतनोति**=फैलाती है । शिवरूपता धारण करने पर शिव भिन्न प्रकृति का फैलाना विरोध है । उसका परिहार ईश्वरता का ऐश्वर्य व अशिव प्रकृतित्व का अमङ्गल स्वभाव अर्थ करने से हो जाता है ।

**बलोपचयम्**—बलस्य उपचयम् । बलवृद्धि को । **आहरन्ती** (आ+√हृ+शतृ+ङीप्) **अपि**=करती हुई भी । **लघिमानम्** (लघु+इमनिच्) निर्बलता को । **आपादयति**=लाती है उत्पन्न करती है । बलवृद्धि करते हुए भी निर्बलता लाने में विरोध है, जिसका परिहार लघिमा का तुच्छता अर्थ करने से हो जाता है । बल बढ़ने पर मनुष्य परपीड़न जैसी तुच्छता करने लगता है । शक्तिः परेषां परिपीडनाय ।

**अमृतसहोदरा**=अमृतस्य सहोदरा (समानम् उदरं यस्याः सा अमृत की सगी बहन । **कटुकविपाका:**=कटुकः विपाकः यस्याः सा, कड़वे फल वाली । अमृत जिसे स्वभावतः मधुर समझा जाता है—की बहन होकर फल का कडवा होना विरोध है जिसका परिहार कटुकविपाका का क्लेशकारी परिणाम वाली अर्थ करने से हो जाता है । लक्ष्मी के मिलने से जहाँ दूसरों को क्लेश होता है, वहाँ आपक को भी अन्त में कष्ट ही भोगना पड़ता है ।

**विग्रहवती अपि**=शरीर वाली होकर भी । **अप्रत्यक्षदर्शना**=नास्ति प्रत्यक्षं दर्शनं यस्याः सा, प्रत्यक्ष न दिखने वाली । शरीर होने पर भी प्रत्यक्ष न दिखने से प्रतीत विरोध का परिहार यों है—विग्रहवती युद्धों वाली, संघर्ष कलह कराने वाली ।

**पुरुषोत्तमरतापि**=पुरुषेषु उत्तमः पुरुषोत्तमः तस्मिन् रता अपि । श्रेष्ठ पुरुष में अनुराग रखकर भी । **खलजनप्रिया**=खलाश्च ये जनाः खलजना तेषां प्रिया । दुष्ट पुरुषों से प्यार करने वाली । श्रेष्ठ पुरुष में अनुराग रखकर खल-जनों से प्यार करना विरोध है । परिवार पक्ष में पुरुषोत्तमरता—भगवान् विष्णु में अनुरक्त होकर भी खलजनप्रिया—खलपुरुषों की भी प्रेयसी है । भगवान् तो लक्ष्मी रमण हैं, ही खलपुरुष भी लक्ष्मी से प्रेम करते हैं ।

**रेणुमयी इव**—रेणुना निर्मित रेणुमयी (रेणु + मयट् + ङीप्)। सा इव—धूलि से बनी हुई-सी। **स्वच्छम् अपि**=निर्मल को भी। **कलुषीकरोति**=अकलुष कलुष करोतीति (कलुष + च्वि + कृ + लट्) मलिन बना देती है। यहाँ स्वच्छ को भी मलिन बनाने में विरोध की प्रतीति है जिसका परिहार स्वच्छ रागद्वेषादिशून्य शुद्ध व्यक्ति को कलुष—रागद्वेषादियुक्त बनाने से हो जाता है। ऐसा करने के लिए लक्ष्मी को रेणुमयी रजोगुणनिर्मित समझना चाहिये।

(१५) यथायथा चेयं चपला दीप्यते तथा तथा दीपशिखेव कज्जलमलिनमेव कर्म केवलमुद्वमति। तथाहि इयं संवर्धनवारिधारा तृष्णाविषवल्लीनाम्, व्याधगीतिन्द्रियमृगाणाम्, परामर्शधूमलेखा सच्चरितचित्राणाम्, विभ्रमशय्या मोहदीर्घनिद्राणाम्, निवासजीर्णवलभी धनमदपिशाचिकानाम्, तिमिरोद्गतिः शास्त्रदृष्टीनाम् पुरः पताका सर्वाविनयानाम्।

**हिन्दी अनुवाद**—और जैसे-जैसे यह चञ्चला चमकती है। वैसे-वैसे दीपक की लौ के समान केवल काजल से मलिन कर्मों को ही उगलती है; क्योंकि यह तृष्णा की विष-बेलों को बढ़ाने वाली जलधारा है, इन्द्रियरूपी हरिणों को फँसाने के लिए बहेलियों का गीत है, सच्चरित्र रूपी चित्रों को ढक देने वाली धुएँ की रेखा है, मोहरूपी लम्बी नींद के लिए विलास भरी सेज है, धन मदरूपी प्रेतनियों के रहने के लिए टूटी-फूटी अटारी है, शास्त्ररूपी दृष्टियों के लिए तिमिर रोग की उत्पत्ति है, सब प्रकार के अविनयों के आगे फहराने वाली झण्डी है।

**व्याख्या**—**यथायथा च**=और ज्यों-ज्यों। **चपला दीप्यते**=यह चञ्चला लक्ष्मी चमकती है। **तथा-तथा**=त्यों-त्यों, वैसे-वैसे। **दीपशिखेव**=दीपस्य

शिखा इव—दीये की लौ की भाँति । कज्जलमलिनम्=कुत्सितं जलं कज्जलम् तद् इव मलिनम् कज्जलमलिनम्—काजल सा मलिन, तमोगुणी। कर्म उद्वमति=उगलती है, काम करती है । तथाहि=क्योंकि । इयम्—यह लक्ष्मी । तृष्णाविषवल्लीनाम्=विषस्य वल्लयः विषवल्लयः, तासाम् । तृणारूपी विष-बेलों की । संवर्धनवारिधारा=वारीणां धारा वारिधारा, संवर्धनाय वारि-धारा, बढ़ाने के लिए जलधारा । इस गद्य-खण्ड में 'इयं संवर्धन०' से लेकर राहुजिह्वा०' वाक्यांश तक रूपक अलंकार का प्रयोग है इन्द्रियमृगाणाम्= इन्द्रियाणि एव मृगाः इन्द्रियमृगा तेषाम् । इन्द्रिय रूपी हरिणों के (वशीकर-णार्थ) । व्याधगीतिः=व्याधानां गीतिः (गै+क्तिन्) बहेलियों या शिकारियों का गान । मृगों को फांसने के लिए शिकारी लोग आरम्भ में गीत गाया करते हैं। जिसे सुनकर शब्द प्रेमी मृग निकट आते हैं और बिछे हुए जाल में फंस जाते हैं। लक्ष्मी भी इन्द्रियों के लिए ऐसा मधुर आकर्षण है । शब्द-स्पर्श-रूप रस गन्ध के वश में होने का एक-एक प्राणी का नामनिर्देश शास्त्रों में मिलता है—कुरङ्ग मातङ्ग पतङ्ग मीनभृङ्गा हताः पञ्चभिरेव पञ्च । एकः प्रमादी सक न हन्यते यः सेवते पञ्चभिरेव पञ्च ॥

सच्चरितचित्राणाम्=सन्ति चरितानि सच्चरितानि तानि एव चित्राणि सच्चरितचित्राणि तेषाम् । सदाचाररूपी चित्रों की परामर्शधूमलेखा=धूमस्य-धूमलेखा, परामर्शाय धूमलेखा । ढकने के लिए धुंए की रेखा । धूमलेखा जैसे चित्रों को धूमिल बनाकर बिगाड़ देती है, लक्ष्मी भी सदाचार को दूषित कर देती है ।

मोहदीर्घनिद्राणाम्=दीर्घाः निद्राः, दीर्घनिद्राः मोहः एव दीर्घनिद्रा तासाम् मोहरूपी लम्बी या गहरी नींद के लिए । विभ्रमशय्या=विभ्रमस्य शय्या । विलास-भरी सेज, हिंडोला । सेज पर या हिंडोले पर पड़कर गहरी नींद जिस प्रकार अनायास ही आ जाती है, लक्ष्मी की प्राप्ति से उसी प्रकार मोह का आगमन होता है । सदसद्विवेकशून्यता ही मोह है ।

धनमदपिशाचिनाम्=धनस्यमदम् धनमदम् धनमदम् एव पिशाचिकाः तासाम् । धनमदरूपं, प्रेतनियों की । निवासजीर्णवलभी=जीर्णा चासौ वलभी

जीर्णवलभी, निवासाय जीर्णवलभी। रहने के लिए टूटी-फूटी अटारी। ऊजड़ मकानों में भूत-प्रेतों, पिशाचों के रहने की प्रसिद्ध लोक में है। लक्ष्मी में भी मद या घमण्ड का निवास है। इस वाक्य में धन शब्द का प्रयोग अनावश्यक है। केवल मद ही उपमेय होना चाहिये। धन तो मद का कारण ही है।

**शास्त्रदृष्टिनाम्**=शास्त्राणि एव दृष्टयः ताषाम्। शास्त्ररूपी लोचनों की। **तिमिरोद्गतिः**=तिमिरस्य उद्गतिः (उद्+गम्+क्तिन्) तिमिर नामक रोग की उत्पत्ति। तिमिर रोग में आँखों के आगे अँधेरा आ जाता है। उसे रतौंधी भी कहते हैं। इससे दर्शनशक्ति नष्ट हो जाती है। लक्ष्मी भी वेद स्मृति आदि शास्त्रों की मर्यादा को नष्ट करने वाली है। **पुरः पताका सर्वाविनयानाम्**=न विनयाः अविनयाः, सर्वे च ते अविनयाः, तेषाम्। हर प्रकार के दुराचारों की। पुरःपताका पुर-स्थिता पताका पुराः पताका। आगे उडने वाली झण्डी, आगे फहराने वाला झण्डा। जैसे आगे फहराने वाली पताका अपने पीछे रहने वाली रथ-हाथी-घोड़ा पैदल सेना का संकेत देती है, वैसे ही लक्ष्मी भी अपने पीछे हर प्रकार के दुराचारों की संकेतिका है॥

पीठ स्थल

(१६) उत्पत्तिनिम्नगा क्रोधावेगग्राहाणाम्, आपानभूमिर्विषय मधूनाम्, सङ्गीतशाला भ्रूविकारनाट्यानाम्। आवासदरीदोषाशीविषाणाम् उत्सारणवेत्रलता सत्पुरुषव्यवहाराणाम्, अकालप्रावृड्गुण-कलहंसकानाम्, विसर्पणभूमिर्लोकापवादविस्फोटकानाम्, प्रस्तावना कपटनाटकस्य, कदलिका कामकरिणः, वध्यशाला साधुभावस्य, राहुजिह्वा धर्मेन्दुमण्डलस्य।

**हिन्दी अनुवाद**—लक्ष्मी क्रोध के आवेशरूपी मगरमच्छों की उत्पत्ति के लिए नदी है, विषयरूपी मदिरा के पीने का स्थान है, भृकुटी-विकाररूपी अभिनयों का रङ्गमञ्च है, दोषरूपी विषैली सर्पों के रहने की गुफा है, शिष्टाचारों को हटाने की बेंत की छड़ी है, गुणरूपी मधुरभाषी हंसों के लिए अकाल-वर्षा

है, लोक निन्दारूपी फोड़ों के फैलने की जगह है, कपटरूपी नाटक की प्रस्तावना है, कामरूपी हाथी के लिए केले का वन है, सज्जनता का सत्याग्रह है, धर्मरूपी चन्द्रमण्डल के लिए राहु की जीभ है।

---

**व्याख्या —क्रोधावेगग्राहाणाम्**=क्रोधस्य आवेगाः क्रोधावेगाः ते ग्राहाः क्रोधावेगग्राहाः तेषाम्। क्रोध के आवेशरूपी मगरमच्छों की। **उत्पत्तिनिम्नगा**=निम्नं गच्छतीति निम्नगा उत्पत्तेः निम्नगा उत्पत्ति निम्नगा=जन्म देने वाली नदी। नदी से जिस प्रकार मगरमच्छ आदि जलजीवों की उत्पत्ति होती है, उसी प्रकार क्रोध के आवेशों को जन्म देने वाली लक्ष्मी।

**विषयमधूनाम्**—विषयाः एव मधूनि तेषाम्। विषयरूपी मदिराओं की। **आपानभूमिः**=आपानस्य भूमिः। पानगोष्ठी का स्थान। आपान शब्द पारिभाषिक है, जिसका अर्थ है वह गोष्ठी या मण्डली जिसमें सब मिलकर मदिरापान करते हैं। संस्कृत में अकेला पान शब्द सुरापान के लिए ही आता है। जैसे पान दुर्जनसंसर्गः पत्या च विरहोऽटनम्। स्वप्नोऽन्यगृहेवासश्च नारीणां दूषणानि षट्॥

**भ्रूविकारनाट्यानाम्**=भ्रुवोः विकाराः भ्रूविकाराः तेषां नाट्यानि तेषाम्। भौंहों के विकार रूपी अभिनयों को। **सङ्गीतशाला**=सङ्गीतस्य शाला। रङ्गशाला, यह रङ्गमञ्च। सङ्गीतशाला उस सम्पूर्ण भवन का नाम है जहाँ अभिनेता तथा दर्शक का कार्यस्थल है। रङ्गमञ्च केवल उस स्थान को कहते हैं जहाँ अभिनय किया जाता है। यहाँ अभिनयों की सङ्गीतशाला के नाम से सङ्गीतमञ्च या रङ्गमञ्च का ही संकेत किया गया है। लक्ष्मी के आने पर पुरुष भौंहें चढ़ाकर बातचीत करने लगते हैं।

**दोषाशीविषाणाम्**=दोषा एव आशीविषाः तेषाम्। दोषरूपी विषैली सर्पों की आशीविषाः— आशी-दाढ़ी, आशीषु विषं येषां ते। जिनकी दाढ़ी में विष होता है, वे सर्प। **आवासदरी**=आवासाय दरी। रहने के लिए कन्दरा या गुफा। काम आदि अनेक दोषों का लक्ष्मी में निवास माना जाता है।

**सत्पुरुषव्यवहाराणाम्**=संतः पुरुषाः सत्पुरुषाः तेषां व्यवहारा तेषाम्।

श्रेष्ठ पुरुषों के आचारों की, शिष्टाचार की। **उत्सारणवेत्रलता** = उत्सारणाय वेत्रस्य लता। दूर करने के लिए बेंत की छड़ी। लक्ष्मी के आने पर शिष्टाचार आदि गुण दूर हो जाते हैं। पहले अनुच्छेद से सर्वाङ्गरूपक की चली आ रही परम्परा में बाण ने इस वाक्य में 'सत्पुरुषव्यवहार' उपमेय के लिए कोई उपमान नहीं दिया, जबकि इस अनुच्छेद की समाप्ति तक परम्परा का निर्वाह किया गया है। यहाँ साङ्गरूपक न होकर केवल निरङ्गरूपक अलङ्कार है। **गुणकलहंसकानाम्** = कलाश्च ते हंसा कलहंसाः ते एव कलहंसकाः (स्वार्थ में कन्) गुणाः एव कलहसकाः तेषाम्। गुणरूपी मधुरभाषी हंसों के लिए। **अकाल-प्रावृट्** = अविद्यमान कालः, यस्या सा अकाला चासौ प्रावृट्। असमय की वर्षा। सामान्यतः वर्षाऋतु में हंस इधर के सरोवरों को छोड़कर मानसरोवर की ओर चले जाते हैं। शरद् ऋतु में वे पुन. लौट आते हैं। पौष से लेकर चैत्र तक की असमय की वर्षा में इधर रहने वाले हंसों को बड़ी कठिनाई रहती है। शीत के कारण वे मानसरोवर जा नहीं पाते और वर्षा के कारण ये सरोवर भी उनके रहने योग्य नहीं होते। लक्ष्मी के आने पर पुरुष के गुणों की भी यही दुर्दशा होती है। मुहूर्तचिन्तामणि ग्रन्थ में—'यदि मास्तु चतुर्षु पौषमसादि वृष्टि हि भवेदकालवृष्टिः' पंक्ति में पौषादि चार मासों की वर्षा को ही अकालवृष्टि कहा है।

**लोकापवादविस्फोटकानाम्** = लोकेषु अपवादाः लोकापवादाः ते एव विस्फोटकाः (वि + √स्फुट + अच् + स्वार्थ में कन्) लोकनिन्दारूपी फोड़ों की। **विसर्पणभूमिः** = विसर्पणाय भूमि। फैलने के लिए उचित स्थान। चरकसंहिता में विसर्प तथा विस्फोट नामक रोगों का विस्तार से वर्णन किया गया है। चर्म पर पहले रोग होता है और उचित चिकित्सा के अभाव में उसी स्थल पर विस्फोट हो जाते हैं। विस्फोट का पूर्वरूप विसर्प है। विसर्प की भूमि या विसर्पणभूमि में विस्फोट की भाँति लक्ष्मी के स्थान (पुरुष) में बदनामी नया-नया रूप लेकर फैलती है।

**कपटनाटकस्य** = कपट एव नाटकम्, तस्य। छलरूपी नाटक की प्रस्तावना (प्र + √स्तु + णिच् + युच् + टाप्) प्रारम्भ, आमुख। नाटकों के प्रारम्भ में सूत्रधार जब नटी, पार्श्ववर्ती पात्र अथवा विदूषक से इस प्रकार का संलाप करे

जिससे प्रस्तुत विषय का पता चल जाये तो उसे प्रस्तावना कहा जाता है। लक्ष्मी का आगमन पुरुष के कपट व्यवहारों से परिचित करा देता है।

**कामकरिणः**=कामः एव करी तस्य। कामरूपी हाथी को। **कदलिका**= केले की वाटिका। कदलीवन में हाथी के स्वच्छन्द विहार की भाँति लक्ष्मी वाले पुरुष में कामना का निर्बाध विहार होता है।

**साधुभावस्य**=साधोः भावः तस्य। सज्जनता का। **वध्यशाला**=वधम् अर्हति वध्यः (वध् + यत्) तेषां शाला। हत्यागृह जहाँ ले जाकर पशुओं का वध किया जाता है। लक्ष्मी के आने पर सज्जनता समाप्त हो जाती है।

**धर्मेन्दुमण्डलस्य**=इन्दोः मण्डलम् इन्दुमण्डलम् धर्मः एव इन्दुमण्डलम् तस्य। धर्मरूपी चन्द्रमण्डल के लिए। **राहुजिह्वा**=राहोः जिह्वा। राहु की जीभ। राहु जैसे चन्द्रमा को ग्रसता है, लक्ष्मी भी वैसे ही धर्म कर्म को निगल जाती है। ज्योतिष् के अनुसार राहु भूमिछाया का रूप धारण कर पूर्णिमा को चन्द्र-विम्ब को ढकता है और चन्द्रछाया के रूप में अमावस्या में सूर्य को। पौराणिक भाषा में इसे ही चन्द्रग्रास या राहूपराग कहा जाता है।



(१७) न हि तं पश्यामि योह्यपरिचितयानया न निर्भरमुपगूढः यो वा न विप्रलब्धः। नियतमियमालेख्यगतापि चलति, पुस्तमय्यपीन्द्रजालमाचरति, उत्कीर्णापि विप्रलभते, श्रुताप्यभिसंधत्ते, चिन्तितापि वञ्चयति। एवं विधयापि चानया दुराचारया कथमपि देववशेन परिगृहीता विक्लवा भवन्ति राजानः सर्वाविनयाधिष्ठानतां च गच्छन्ति।



**हिन्दी अनुवाद**—मैं ऐसे किसी पुरुष को नहीं देखता हूँ जिसे इस अपरिचित ने पूरी तरह से न अपनाया हो अथवा जिसे धोखा न दिया हो। निश्चित रूप से, यह चित्रलिखित होती हुई भी चञ्चलता दिखाती है, पुतली बनाकर रखी हुई भी जादू दिखाती है, पत्थर में खोदकर रखी हुई भी धोखा देती है, सुनी

हुई भी छल करती है, सोची हुई भी ठगती है और इस प्रकार की भी इस दुराचारिणी से जैसे-तैसे भाग्यवश ग्रहण किये गये (अपनाये गये) राजा लोग विह्वल हो जाते हैं और सब दुराचारों के निवास-स्थान बन जाते हैं।



**व्याख्या**—**हि**=वस्तुत:, सचमुच। **तम्**=ऐसे किसी पुरुष को, उसको। **न पश्यामि**=नहीं देखता हूँ अर्थात् ऐसा कोई पुरुष दिखायी नहीं देता। **य:**=जिसे। **हि**=निश्चय ही। **अनया अपरिचितया**=न परिचितया (पर+√चि+क्त+टाप्) अपरिचिता तया। इस अपरिचिता लक्ष्मी ने। **निर्भरम्**=पूरी तरह से। **न उपगूढ:**=(उप+गूह+क्त) आलिङ्गन न किया हो। **वा**—अथवा। 'वा' 'च' 'हि' आदि ऐसे अव्यय हैं जो वाक्य के प्रारम्भ में प्रयुक्त नहीं होते। जिन-जिनका पार्थक्य या मिलन इष्ट होता है उसमें अन्तिम पद के पश्चात् इनका प्रयोग होता है। **य: न विप्रलब्ध**=(वि+√लभ्+क्त) जिसे धोखा न दिया हो। लक्ष्मी की निर्लज्जता का प्रतिपादन किया गया है और धोखा देने के कथन से उसकी मर्यादाहीनता का संकेत किया गया है। इस प्रकार अपरिचिता शब्द के यहाँ दो अर्थ निकलते हैं—(१) पूर्वपरिचयशून्या नवागन्तुक, (२) परिचय को ठुकरा देने वाली कुलटा। 'निर्भरम्' पद में क्रिया विशेषण होने से द्वितीया, एकवचन व नपुंसकलिङ्ग है।

**नियतम्**=(नि+√यम्+क्त) निश्चय ही। **इयम्**=लक्ष्मी। **आलेख्यगता**=आलेख्यम् (आ+लिख्+ण्यत्) गता। चित्ररूप को प्राप्त हुई, चित्रलिखित। **अपि**=भी, यद्यपि चाहे। **चलति**=चलती है, चञ्चलता दिखाती है, चली जाती है। **पुस्तमयी अपि**=(पुस्त+मयट्+ङीप्) पुतला बनाकर रखी हुई भी। **इन्द्रजालम्**=इन्द्रजाल। जादू, मायाजाल। **आचरति**=दिखाती है। पुस्त शब्द की परिभाषा देते हुए अमरकोश में 'पुस्तं लेप्यादिकर्मणि' लिखा है जिसका अर्थ है—मिट्टी आदि से पुतली बनाने का काम, इसी का स्पष्टीकरण-मृदा वा दारुणा वाथ वस्त्रेणाप्यथ चर्मणा। लोह रत्नै कृतं वापि पुस्तमित्यभिधीयते॥ इस श्लोक से टीका में अर्थ किया गया है। **उत्कीर्णा अपि**=(उत्+

√कृ + क्त + टाप्) पत्थर में खोदकर रखी हुई भी। **विप्रलभते** = (वि + प्र + लभ् + लट्) छोड़कर चल देती है, धोखा देती है। यहाँ कवि ने क्रमशः आलेख्य पुस्त तथा उत्कीर्ण शब्द का प्रयोग करके चित्रकला, मूर्तिकला तथा तक्षण (शिल्प) कला की ओर संकेत किया है। हर प्रकार से लक्ष्मी को वञ्चिका सिद्ध करना ही कवि को इष्ट है। **श्रुता अपि** = (√श्रु + क्त + टाप्) सुनी हुई भी। **अभिसंधत्ते** = (अभि + सम् + धा + लट्) छल करती है। लक्ष्मी का नाम कान में भी पड़ जाये तो भी धोखा लग जाता है। **चिन्तिता अपि** = (चिति + क्त + टाप्) सोची गयी भी—ध्यान में रखी गयी भी। **वञ्चयति** = धोखा दे देती है। आने की पूर्ण सम्भावना बन जाने पर भी नहीं आती। इस प्रकार यह लक्ष्मी लोगों को हर स्थिति में धोखा ही देती है।

**च**—तथापि = इतना होने पर भी। कुछ स्थलों पर पूर्वस्थिति से असंतोष प्रकट करने के लिए अगली स्थिति के प्रतिपादक वाक्य में च का प्रयोग होता है; जैसे—यहाँ एक तो लक्ष्मी आलक्ष्यगता होती हुई भी चली जाती है और दूसरी ओर ऐसी लक्ष्मी को भी पाकर राजा लोग विह्वल हो जाते हैं। **एवं विधया अपि** = एवम् विधाः यस्याः ता, तया अपि—इस प्रकार की लक्ष्मी से भी। **अनया दुराचारया** = दुष्टः आचारः यस्या. सा तया—इस दुराचारिणी से। **कथम् अपि** = जैसे-तैसे, बड़ा क्लेश उठाकर, यदा-कदा। **दैववशेन** = दैवस्य वशेन। भाग्यवशात्, भाग्य के अनुकूल होने पर। **परिगृहीताः** = (परि + √ग्रह + क्त) स्वीकार किये गये, अपनाये गये। **राजानः** = राजा लोग। **विक्लवाः** = (वि + √क्लु + अक्) विह्वल, बेसुध, नासमझ। **भवन्ति**: हो जाते हैं, बन जाते हैं। **सर्वाविनयाधिष्ठानताम्** = न विनयाः अविनयाः सर्वं च ते अविनयाः तेषाम् अधिष्ठानम् (अधि + √स्था + ल्युट्) सर्वाविनयाधिष्ठानम् तस्य भावः सर्वाविनयाधिष्ठानता ताम्। सम्पूर्ण दुराचारों के विनाश स्थानता को। **गच्छन्ति** = प्राप्त हो जाते हैं। कभी-कभी गमन का भाव मुहावरे के रूप में प्रकट किया जाता है वहाँ गमन की वास्तविक क्रिया न होकर केवल काल्पनिक होती है; जैसे—वह दुःखी हुआ—सः विषादम् अगच्छत्, सुमुखी (पार्वती) बाद

में उमा नाम से विख्यात हुई—पश्चादुमाख्यां सुमुखी जगाम । यहाँ भी, स्थान बन जाते हैं—अधिष्ठानतां गच्छन्ति ऐसा ही प्रयोग है ।

(१८) तथाहि—अभिषेकसमय एव चैनषां मङ्गलकलशजलैरिव प्रक्षाल्यते दाक्षिण्यम्, अग्निकार्यधूमेनेव मलिनी क्रियते हृदयम् पुरोहितकुशाग्रसंमार्जिनीभिरिवापह्रियते क्षान्तिः, उष्णीषपट्टबन्धेनेवाच्छाद्यते जरागमनसारणम्, आतपत्रमण्डलेनेवापसार्यते परलोकदर्शनम् चामरपवनैरिवापह्रियते सः सत्यवादिता वेत्रदण्डैरिवोत्सार्यन्ते गुणाः, जयशब्दकलकलरवैरिव तिरस्क्रियन्ते साधुवादाः, ध्वजपटपल्लवैरिव परामृश्यते यशः ।

हिन्दी अनुवाद—उदाहरण के लिए राज्याभिषेक के समय ही इनकी उदारता मानो, मङ्गलकलशों में धो दी जाती है, यज्ञकर्म के धुंए से मानो हृदय मलिन कर दिया जाता है, पुरोहित की कुशाओं के अग्रभागरूपी बुहारियों से मानो सहनशीलता दूर फेंक दी जाती है, पगड़ी के बाँधने से मानो बुढ़ापे के आगमन की स्मृति ढक दी जाती है, छत्रमण्डल से मानो परलोक दृष्टि रोक दी जाती है, चँवर की हवा से मानो सत्य बोलने की आदत उड़ा दी जाती है, बेंत की छड़ियों से मानो गुण हटा दिये जाते हैं, जय-जयकार के कोलाहल की ध्वनि से मानो अच्छे वचन तिरस्कृत कर दिये जाते हैं, ध्वजों की पल्लव सदृश पताकाओं से मानो यश पोंछ दिया जाता है ।

**व्याख्या—तथाहि**=जैसे कि, उदाहरण के लिए । सम्पूर्ण दुराचारियों की निवास स्थानता का समर्थन करते हुए अनेक उदाहरण प्रस्तुत किये जा रहे हैं । **अभिषेकसमये**=अभिषेकस्य समये । राज्याभिषेक के समय जब लक्ष्मी का आगमनकाल होता है, तभी । एव=ही । 'एव' अव्यय सामान्यतः 'केवल' अर्थ को बताया करता है, किन्तु ऐसे स्थलों पर उसका अर्थ 'तत्क्षण' हुआ करता है ।

अभिषेक समय 'एव' का अर्थ 'केवल अभिषेक के समय' नहीं है, अपितु 'जब अभिषेक का समय होता है, उसी 'क्षण' है। **एषाम्**=राजाओं की। **दाक्षिण्यम्** =(दक्षिण+ष्यञ्) उदारता, दानशीलता। **मङ्गलकलशजलैः**=मङ्गलाय कलशा मङ्गल कलशाः येषाम् जलैः। मङ्गल के लिए लाये गये घड़ों के जलों से। कर्म-काण्डप्रथा के अनुसार प्रत्येक शुभ कार्य के पूर्व देवपूजन होता है और यजमान का मङ्गल कल्याण करने की कामना से मङ्गलकलश की स्थापना होती है। मङ्गल कलश के जल से यजमान का अभिषेक होता है। राज्याभिषेक के समय विभिन्न तीर्थों के जलों से स्नान कराया जाता है; अतः यहाँ कलश तथा जल को बहुवचन में रखा गया है। **प्रक्षाल्यते इव**=मानो धो दी जाती है। अभिषेक काल में ही उदारता समाप्त हो जाती है। इस वाक्य को लेकर 'ध्वजपट-पटलैः' तक क्रियोत्प्रेक्षा अलङ्कार का प्रयोग किया गया है। इस वाक्य के अभिषेक समय एवैषाम् का सम्बन्ध अगले 'ध्वजपटपटलैः' तक प्रत्येक वाक्यांश के साथ है। **अग्निकार्यधूमेन**=अग्ने कार्यम् अग्नि कार्यम्, तस्य धूमेन। अग्नि-होत्र या यज्ञ के धुँए से। **हृदयम्**=मन। **मलिनीक्रियते इव**=अमलिन मलिनं क्रियते इति मलिनी क्रियते। मानो मैला कर दिया जाता है। संस्कृत साहित्य में चित्त मन तथा हृदय का समानार्थक रूप में प्रयोग पाया जाता है। यद्यपि अमरकोश में एक स्थल पर 'बुक्काग्रमांसम्' कहकर कलेजा कही जाने वाली मांसग्रन्थि के लिए बुक्का व अग्रमां का तथा 'हृदयं हृत्' कहकर भीतर के भाग के लिए हृदय व हृत् शब्द का उल्लेख किया है तथापि दूसरे स्थान पर 'चित्त तु चेतो हृदयं स्वान्तहृन्मानसं मनः' कहकर इन सबको पर्याप्त बताया है। कालिदास ने 'भवहृदय साभिलाषम् मनः' कहकर मन के स्थान पर हृदय का ही प्रयोग किया है। यहाँ भी मन के लिए ही शब्द का प्रयोग है। **क्षान्तिः**=(क्षम् +क्तिन्) क्षमा, सहनशीलता। **पुरोहितकुशाग्रसंमार्जनीभिः**=कुशानाम् अग्राणि कुशाग्राणि तानि एव संमार्जनयः पुरोहितानां कुशाग्रसमार्जन्यः पुरोहितकुशाग्र-मार्जन्यः ताभिः। पुरोहितों के हाथों की कुशाओं के अग्रभाग रूपी मार्जनी से। मार्जन शब्द का अर्थ है शुद्धि। पुरोहित कुशा लेकर यजमान का मन्त्रों से मार्जन किया करता है। **अपह्रियते इव**=मानो दूर फेंक दी जाती है। **जरागमनस्मरणम्** =जरायाः आगमनम् जरागमनम् तस्य। **स्मरणम्**=बुढ़ापे के आने का ध्यान।

**उष्णीषपट्टबन्धेन**=उष्णीस्य पट्टः उष्णीषपट्टः तस्य बन्धः उष्णीषपट्टबन्धः तेन-पगड़ी बाँधने से। **उष्णीषपट्ट**=पगड़ी का रेशमी वस्त्र। **आच्छाद्यते इव**=मानो ढक जाती है। वृद्धावस्था के आगमन का ध्यान न रहने पर अनेक कुकर्म करने में झिझक नहीं रहती। **परलोकदर्शनम्**=परश्चासौ लोकः परलोकः तस्य दर्शनम्। परलोक दृष्टि मृत्यु के बाद की स्थिति। **आतपत्रमण्डलेन**=आतपात् त्रायते इति आतपत्रम् तस्य मण्डलेन। छत्र मण्डल से। **अपसार्यते इव**=मानो रोक दी जाती है। 'कुकर्म करने से परलोक में क्या दशा होगी' इसका विचार नहीं रह पाता। **सत्यवादिता**=सत्यं वदतीति सत्यवादी तस्य भावः। सच बोलने की आदत। **चामरपवनैः**=चमर्याः इमानि चामराणि (चमरी+अण्) तेषां पवनैः, चँवर की हवा से, चँवर डोलने से उत्पन्न हवा के झोंकों से। चमरी नाम का एक पशु होता है जिसकी पूँछ के बालों से चँवर बनता है। **अपह्रियते इव**=मानो उड़ा दी जाती है। सामान्यतः एकवचन में बोला जाने वाला शब्द जब बहुवचन में प्रयुक्त होता है या अपनी वृत्तियों या क्रियाओं का संकेत किया करता है। जैसे—"प्रायः समापन्नविपत्तिकाले, धियोऽपि पुंसां मलिनी भवन्ति।" तथा "विकारहेतौ सति विक्रियन्ते येषां न चेतांसि त एव धीराः।" सूक्तियों में धी तथा चेतस् शब्द में बहुवचन उनकी वृत्तियों का संकेत है। यहाँ पवन शब्द में बहुवचन 'पवन के झोंके' अर्थ का संकेत है। **गुणाः**=दया, शौर्य आदि गुण। **वेत्रदण्डैः**=वेत्रस्य दण्डैः। बेंत की छड़ियों से। यहाँ भी दण्ड शब्द में बहुवचन उसकी उत्सारण क्रिया की विविधता का संकेत है। **उत्सार्यन्ते इव**=मानो हटा दिये जाते हैं।

**साधुवादाः**—साधवश्च ते वादाः (√वद्+घञ्) साधुवादाः। अच्छे वचन। अथवा—साधु इति वादाः साधुवादाः बहुत अच्छा इस प्रकार के प्रशंसात्मक वचन। **जयशब्दकलकलरवैः**=कल प्रकाराः कल कलाः (सादृश्य अर्थ में द्वित्व-कलकलाश्चय ते)। **रवाः**=कलकलरवाः, जय शब्दस्य कलकलरवाः जयशब्दकल-कलरवाः तैः जय-जयकार के कोलाहल भरे अस्पष्ट शब्दों से। **तिरस्क्रियन्ते इव**=मानो अपमानित कर दिये जाते हैं। राजा लोग जय-जयकार के कोलाहल में अच्छी बात नहीं सुन पाते। **यशः**=कीर्ति। **ध्वजपटपल्लवैः**=ध्वजानां पटाः

ध्वजपटा: ते पल्लवानि इव ध्वजपल्लवानि तै: पल्लव सदृश ध्वजों की पताकाओं से । परामृश्यते इव = मानो पोंछ दी जाती है । अभिषेक के पूर्व अर्जित यश को राजलक्ष्मी पाते ही राजा लोग खो बैठते हैं ; इस प्रकार अभिषेक काल में ही गुणों की समाप्ति और दुर्गुणों का निवास हो जाता है ।

(१९) केचिच्छ्रमवशशिथिलशकुनिगलपुटचपलाभि: खद्योतोन्मेष-मुहूर्तमनोहराभिर्मनस्विजनगर्हिताभि: सम्पद्भि: प्रलोभ्यमाना: धन-लवलाभावलेपविस्मृतजन्मानोऽनेकदोषोपचितेन दुष्टासृजेव रागावेशेन बाध्यमाना: विविधविषयग्रासलालसै पञ्चभिरप्यनेकसहस्रसख्यैरि-वेन्द्रियरायास्यमाना: प्रकृतिचञ्चलतया लब्धप्रसरेणैकेनापि सहस्रता-मुपगतेन मनसा आकुलीक्रियमाणा विह्वलतामुपयान्ति ।

हिन्दी अनुवाद—कुछ राजा लोग थकान के कारण शिथिल पक्षी के कण्ठ देश की भाँति चञ्चल जुगनू के प्रकाश की भाँति थोड़ी देर के लिए मनोहर और मनस्वी जनों द्वारा निन्दित सम्पत्तियों के प्रलोभन मे आते हुए थोड़ा-सा धन मिल जाने के घमण्ड से अपने जन्म की बात भूलकर (वात-पित्त कफजनित) अनेक दोषों से व्याप्त विकृत रक्त की भाँति (काम क्रोधादि-जनित) अनेक दोषों से बढ़े हुए विषयानुराग के आवेश से कष्ट पाते हुए अनेक विषयों के उपभोग में लालसा रखने (वाली इन पाँच) होती हुई भी मानो अनेक सहस्र संख्या वाली इन्द्रियों से क्लेष पाते हुए तथा स्वभाव से चञ्चल होने के कारण अवसर पाकर एक होते हुए भी हजार रूप में दिखने वाले मन से व्याकुल किये जाते हुए विह्वलता को प्राप्त हो जाते हैं ।

व्याख्या—केचित् = कुछ राजा लोग । श्रमवशशिथिलशकुनिगलपुट-चपलाभि:—श्रमस्य वशेन शिथिल: श्रमवशशिथिल: शकुने: गल:, शकुनिगल:

श्रमवशशिथिलश्चासौ शकुनिगलः श्रमवशशिथिल शकुनिगलः तस्य पुटम् तद्वत् चपलाभिः। थकान के कारण पक्षी के शिथिल पड़े गलप्रदेश (कण्ठ) की भाँति फड़कती हुई या अस्थिर। **खद्योतोन्मेषमुहूर्तमनोहराभिः**=खे द्योतते इति खद्योतः तस्य उन्मेष खद्योतोन्मेषः, मनः हरन्तीति मनोहराः मुहूर्तं मनोहरा मुहूर्तमनोहराः, खद्योतोन्मेषवद् मुहूर्तमनोहराः खद्योतोन्मेषमुहूर्तमनोहराः ताभिः। जुगनू के प्रकाश की भाँति थोड़ी देर के लिए मन को हरने वाली। **मनस्विजनगर्हिताभिः**=मनस्विनश्च ते जनाः मनस्विजनाः तैः गर्हिताभिः ज्ञानी लोगों द्वारा निन्दित। **सम्पद्भिः**=सम्पत्तियों मे। **प्रलोभ्यमानाः**=(प्र+√लुभ+णिच् +यक् कर्मवाच्य+शानच्) लुभाये जाते हुए, लालच में फँसाये जाते हुए। यह 'केचित्' की विशेषता बता रहा है।

**धनलवलाभावलेपविस्मृतजन्मानः**= धनस्यलवः धनलवः तस्य लाभ धनलवलाभः तस्माद् अवलेपः धनलवलाभावलेपः तेन विस्मृतं जन्म यैः ते। थोड़े से धन की प्राप्ति से उत्पन्न घमण्ड से जिन्होंने जन्म की बातें भुला दी हैं। निर्धन माता-पिता का पुत्र जब गोद लिया जाकर किसी राजा के यहाँ पहुँच जाता है तो धन के घमण्ड में अपनी जन्म दशा भूल जाता है। **अनेकदोषोपचितेन**= अनेक च ते दोषाः अनेकदोषाः तैः उपचितेन (उप+√चि+क्त)। यह दूषित रक्त तथा रागवेश का विशेषण है। रक्तपक्ष में इसका अर्थ होगा—वात-पित्त-कफ जनित अनेक दोषों से व्याप्त, रागावेशपक्ष में—काम क्रोध आदि अनेक दोषों में वृद्धि को प्राप्त।

**दुष्टासृजा इव**=दुष्टम् (√दुष्+क्त) च तत् असृक् दुष्टासृक् तेन इव दूषित रक्त की भाँति। **रागावेशेन**=रागस्य आवेशेन। विषयों के प्रति अनुराग की उत्तेजना से। **बाध्यमानाः**=(√बाध्य+यक्+शानच्) कष्ट पाते हुए। यह 'केचित्' की दूसरी विशेषता है।

**विविधविषयग्रासलालसैः** विविधाश्च ते विषयाः विविधविषयाः तेषां ग्रासलालसा येषां तैः। अनेक विषयों के उपभोग में लालसा है जिनकी। यह इन्द्रिय का विशेषण है। **पञ्चभिः अपि**=पाँच होते हुए भी शब्द-स्पर्श-रूप-रस-गन्ध का उपभोग करने वाली पाँच। **ज्ञानेन्द्रियाँ**=श्रोत्र-त्वक्-चक्षु-रसना-घ्राण। **इव**=मानो। **अनेकसहस्रसंख्यैः**=अनेकानि च तानि सहस्राणि अनेकसहस्र

तानि संख्या येषां तैः । कई हजार संख्या वाली । विषयों की अधिकता के कारण पाँच होती हुई भी इन्द्रियाँ हजारों जैसी लगने लगती हैं । **इन्द्रियैः**= ज्ञानेन्द्रियों से । **आयास्यमानाः** (आ + √यास् + णिच् + यक् + शानच्) क्लेश पाते हुए, परेशान होते हुए । यह 'केचित्' की तीसरी विशेषता है ।

**प्रकृतिचञ्चलतया**=प्रकृत्या चञ्चलम् प्रकृतिचञ्चलम् तस्य भावः प्रकृतिचञ्चलता तया । स्वभाव से चञ्चल होने के कारण । मन स्वभाव से ही चञ्चल होता है (चञ्चलं हि मनः कृष्ण ! प्रमाथि बलवद् दृढम्) । **लब्धप्रसरेण**= लब्धः (लभ् + क्त) प्रसरः (प्र + सृ + अप्) येन तेन । जिसने अवसर पा लिया है उससे । **एकेन अपि**=एक होते हुए भी । **सहस्रताम् उपगतेन**=सहस्रता को प्राप्त हजार की संख्या में प्रतीत होने वाले । **मनसा**=चित्त से ।

**आकुलीक्रियमाणाः**=अनाकुलाः आकुलाः क्रियमाणाः आकुली क्रियमाणाः— व्याकुल बनाये जाते हुए 'केचित्' की चौथी विशेषता है । **विह्वलताम्**= विकलता को । **उपयान्ति**=प्राप्त हो जाते है । इस वाक्य में सम्पत्ति का लोभ, राग का आवेश, विषयलोलुप इन्द्रियाँ तथा चञ्चल मन इन चारों से होने वाली विकलता का संकेत किया गया है ।

---

(२०) ग्रहैरिव गृह्यन्ते, भूतैरिवाभिभूयन्ते, मन्त्रैरिवावेश्यन्ते, सत्त्वैरिवावष्टभ्यन्ते, वायुनेव विडम्बयन्ते, पिशाचैरिव ग्रस्यन्ते, मदनशरैर्मर्माहता इव मुखभङ्गसहस्राणि कुर्वते, धनोष्मणा पच्यमाना इव विचेष्टन्ते, गाढप्रहाराहता इवाङ्गानि न धारयन्ति । कुलीरा इव तिर्यक् परिभ्रमन्ति अधर्मभग्नगतयः पङ्गव इव परेण सञ्चार्यन्ते ।

---

**हिन्दी अनुवाद**—वे राजा लोग मानो ग्रहों से घेर लिये जाते हैं, मानो भूतों से दबा लिए जाते हैं, मानो मन्त्रों से आविष्ट कर दिये जाते हैं, मानो हिंसक जन्तुओं से पकड़ लिये जाते हैं, मानो वायु से पीड़ित किये जाते हैं, मानो

पिशाचों से निगल लिये जाते हैं, मानो कामदेव के बाण से मर्मस्थल पर चोट खाकर सहस्रों मुखविकार करते हैं (तरह-तरह का मुँह बनाते हैं)। मानो धन की गर्मी से झुलसते हुए, छटपटाते हैं, मानो तीव्र प्रहारों से घायल होकर अङ्गों को नहीं सँभाल पाते, केकड़ों की भाँति टेढ़े चलते हैं, पाप के कारण नष्ट गति वाले, पङ्गुओं की भाँति दूसरे से चलाये जाते हैं।

**व्याख्या**—इन्द्रियों तथा मन के वशीभूत होकर विह्वल होने वाले राजाओं की स्थिति का इस अनुच्छेद में उत्प्रेक्षा द्वारा वर्णन किया गया है। **ग्रहैः**=क्रूर शनि आदि ग्रहों से। **गृह्यन्ते इव**=मानो घेर लिये जाते हैं। ग्रहगृहीत व्यक्ति को जैसे शान्ति नहीं मिलती, इन्द्रियलोलुप भी वैसे ही अप्रान्त रहता है। ग्रहों मे शनि, राहु, केतु, मङ्गल तथा रवि ये असौम्य ग्रह माने गये हैं और चन्द्र, बुद्ध, गुरु व शुक्र, सौम्य। यहाँ असौम्य या क्रूर ग्रहों के घिरने की ही उत्प्रेक्षा है। **भूतैः**=भूत-प्रेतों से। **अभिभूयन्ते इव**=मानो दबा लिये जाते हैं। भूतबाधा लग जाने पर प्राणों की सुखशान्ति समाप्त हो जाती है, इन्द्रियलोलुपों की भी ऐसी ही दशा रहती है। **मन्त्रैः**=मारण उच्चाटन आदि के तान्त्रिक मन्त्रों से। **आवेश्यन्ते इव**=मानो वश में कर लिये जाते हैं। जिस व्यक्ति पर मन्त्रों का प्रयोग होता है वह विवश हो जाता है। इन्द्रियों के वशीभूत राजाओं की भी ऐसी ही दशा हो जाती है। **सत्त्वैः**=हिंसक जन्तुओं से, अथवा यक्ष आदि देवयोनिविशेष से। **अवष्टभ्यन्ते इव**=मानो पकड़ लिये जाते हैं। यक्षों अथवा सिंह—व्याघ्र आदि हिंसक जन्तुओं के चंगुल में फँसकर जैसे प्राणी छटपटाते हैं वैसे ही लोभाभिभूत छटपटाया करते हैं। **सत्त्वं**=इस शब्द के अनेक अर्थों का संकेत हेमचन्द्र ने अपने शब्दानुशासन में किया है—सत्त्वं द्रव्ये गुणे चित्ते व्यवसायस्वभावयोः। पिशाचादवात्मभावे बलप्राणेषु जन्तुषु ॥ यक्ष आदि अदृष्ट सत्त्वों से अभिभूत होने का संकेत कालिदास ने भी शकुन्तला में किया है—(विदूषकः) अदृष्टरूपेण केनापि सत्त्वेनातिक्रम्य मेघप्रतिच्छन्दनस्य प्रासादस्याग्रभूतिमारोपितः। **वायुना**=वायु से, वातरोग से। **विडम्ब्यन्ते इव**=मानो पीड़ित किये जाते हैं, विचलित किये जाते हैं। वायु रोग में जैसे प्राणी स्थिर नहीं रह पाता वैसे ही लक्ष्मी के सम्पर्क में आते ही राजा लोग चञ्चल हो उठते हैं। **पिशाचैः**=(पिशम् आचा-

मन्तीति पिशाचा: तैः) मांसाहारी देवयोनि विशेष से। ग्रस्यन्ते इव=मानो निगल लिये जाते हैं। पिशाचग्रस्त व्यक्ति जैसे सूखता चला जाता है लक्ष्मी की आसक्ति से राजा लोग भी वैसे ही परेशान रहते हैं।

**मदनशरैः**=मदनस्य शरैः कामदेव के बाणो से। **मर्माहताः इव**=मर्माणि आहताः इव—(आ+√हन्+क्त) मानो मर्मस्थल पर चोट खाये हुए हों। **मुखभङ्गसहस्राणि**=मुखस्य भङ्गा मुखभङ्गा तेषां सहस्राणि। सहस्रों प्रकार की मुखभङ्गिमाएँ, तरह-तरह से मुंह बनाना। **कुर्वंते**=करते हैं। लक्ष्मी वाले लोग सामान्यजनों से सीधे ढङ्ग से बात नहीं करते, तरह-तरह से मुँह बिगाड़ते हैं। कवि ने इस मुखभङ्गिमा के हेतु रूप कामदेव के बाणों से मर्म पर आघात की उत्प्रेक्षा की है। '**मदनशरैः**' से न **धारयन्ति०**' तक तीनों वाक्यों में यही हेतूत्प्रेक्षा है।

**धनोष्मणा**=धनस्य ऊष्मा धनोष्मा तेन। धनों से। **पच्यमानाः इव**=(√पच+यक्+शानच्) मानो झुलसे जा रहे हों। **विचेष्टन्ते**=विविध चेष्टा करते हैं, छटपटाते हैं। यहाँ धनियों की विविध चेष्टाओं के हेतुरूप में धनोष्मा से झुलसे जाने में उत्प्रेक्षा है।

**गाढप्रहाराहताः इव**=गाढाश्च ते प्रहाराः गाढप्रहाराः तैः आहताः (आ+√हन्+क्त) इव। मानो तीव्र प्रहारों से घायल हों। **अङ्गानि**=हाथ-पैर आदि शरीर के अवयवों को। **न धारयन्ति**=नहीं सँभाल पाते, दूसरों का सहारा लिये बिना हिल-डुल नहीं पाते। यहाँ लक्ष्मी के मद में मस्त राजा लोगों की अकर्मण्यता के हेतुरूप में प्रहाराघात की उत्प्रेक्षा की गयी है।

**कुलीराः इव**—केकड़ों की भाँति। केकड़ा पानी का जीव है जो टेढ़ा-मेढ़ा चलता है। **तिर्यक**=वक्र कुटिल। **परिभ्रमन्ति**=चक्कर लगाते हैं। अर्थात् राजाओं के आचार कुटिल होते हैं। **अधर्मभग्नगतयः**=न धर्मः अधर्मः तेन भग्ना (√भञ्ज्+क्त+टाप्) गतिः येषां ते। अधर्म के कारण जिनकी गति (चाल, कर्त्तव्यपथ) नष्ट हो गयी है। **पङ्गव इव**=(दोनों टाँगों से बेकार) पङ्गुओं की भाँति। **परेण**=दूसरे से। **सञ्चार्यन्ते**=(सम्+√चर्+णिच्+यक्+लट्) सञ्चालित होते हैं। पङ्गु लोग टाँग बेकार होने से दूसरे के द्वारा चलते हैं। राजा लोग मन्त्री आदि के द्वारा प्रेरित होते हैं। अधर्म

के कारण पङ्गुओं की गति नष्ट हो जाती है और राजाओं का कर्त्तव्याकर्त्तव्य विवेक नष्ट हो जाता है।

(२१) मृषावादविषविपाकसञ्जातमुखरागा इवातिकृच्छ्रेण जलपन्ति, सप्तच्छदतरव इव कुसुमरजोविकारैः पार्श्ववर्तिनां शिरःशूलमुत्पादयन्ति, आसन्नमृत्यव इव बन्धुजनमपि नाभिजानन्ति, उत्कुपितलोचना इव तेजस्विनो नेक्षन्ते, कालदंष्टा इव महामन्त्रैरपि न प्रतिबुध्यन्ते, जातुषाभरणानीव सोष्माणं न सहन्ते, दुष्टवारणा इव महामनस्तम्भनिश्चलीकृता न गृह्णन्त्युपदेशम्।

हिन्दी अनुवाद— असत्य भाषणरूपी विष के परिणामस्वरूप मुखरोग उत्पन्न होने से मानो वे बड़े कष्ट से बोल पाते हैं, सप्तपर्ण वृक्ष जैसे पुष्पों की रज के विकार से समीपवर्त्ती लोगों के सिर में दर्द पैदा कर लेते हैं वैसे ही राजा लोग रजोगुण से उत्पन्न अपमानसूचक नेत्रभङ्गिमा से समीपवर्त्ती लोगों के सिर में दर्द पैदा कर देते हैं, मरणासन्न व्यक्तियों की भाँति सगे सम्बन्धियों को भी नहीं पहचानते, दुःखिनी-आँख वालों की भाँति तेज (१. प्रकाश, २. प्रताप) धारियों को नहीं देखते, महाविषैले सर्प से डसे हुओं की भाँति महामन्त्रों (१. विषनिवारक गारुड़ मन्त्र, २. शुभ मन्त्रण) से भी नहीं जागते, लाख से बने आभूषणों की भाँति ऊष्मा (१. गर्मी, २. तेज) युक्त को सहन नहीं करते, बहुत बड़े खम्भे से जकड़कर रखे गये दुष्ट हाथियों की भाँति महान् गर्व के दुराग्रह से अविचल बने हुए राजा लोग उपदेश ग्रहण नहीं करते।

व्याख्या - मृषावादविषविपाकसञ्जातमुखरोगाः = मृषावादः एव विषम् तस्य विपाकः मृषावादविषविपाकः तेन सञ्जातः मुखरोगः (मुखस्य रोगः) येषां ते असत्यभाषणरूपी विष के परिणामस्वरूप जिनके मुखरोग उत्पन्न हो गया है। इव = मानो, समान। अतिकृच्छ्रेण = बड़े कष्ट से। जलपन्ति = बोलते हैं, प्रलाप करते हैं। राजा लोग गर्व के कारण किसी के साथ बोलने में भी कष्ट का

अनुभव करते हैं। यदि कभी बोलते भी हैं तो असम्बद्ध प्रलाप के रूप में। 'कष्ट से बोलना' क्रिया के हेतुरूप में मुखरोग की यहाँ उत्प्रेक्षा की गयी है। यदि यहाँ उपमा की स्थापना की जाये तो अर्थ यों होगा—जिस प्रकार दोषों के कुपित होने से उत्पन्न विष विकार के कारण मुखरोग हो जाने पर प्राणी बड़े कष्ट से बोल पाते हैं उसी प्रकार ये राजा लोग असत्यभाषी होन के कारण अपनी बात को सँभाल-सँभालकर बड़ी मुश्किल से बोल पाते हैं।

**सप्तच्छदतरवः इव**—सप्तः छदाः येषां ते सप्तच्छदाः सप्तच्छादाश्च ते तरवः ते इव—सप्तपर्ण वृक्षों की भाँति! ढाक में जैसे प्रत्येक शाखागत तीन-तीन पत्ते होते हैं वैसे ही सप्तपर्ण की प्रत्येक टहनी में सात-सात पत्ते होते हैं। **कुसुमरजोविकारैः**=रजसः विकाराः रजोविकाराः कुसुमानि एव रजोविकाराः तैः। रजोगुण के विकार रूप में अपमानसूचक नेत्रभङ्गिमा से। तरुपक्ष में—कुसुमानां रजांसि कुसुमरजांसि तेषां विकारैः। पुष्पों की रज के विकार से। **पार्श्ववर्तिनाम्**=पार्श्वे वर्तन्ते इति पार्श्ववर्तिनः तेषाम्—निकट रहने वालों का। **शिरःशूलम्**=शिरसि शूलम्। सिर में दर्द। **उत्पादयन्ति**=पैदा करते हैं। सप्तपर्ण के पुष्पों की रज का अधिक स्पर्श होने से सिर में दर्द हो जाता है। इधर राजा लोगों की दूसरों के प्रति अपमानसूचक नेत्र भङ्गिमा देखकर पास में रहने वाले विवेकी पुरुषों को पीड़ा होती है।

**आसन्नमृत्यवः इव**—आसन्नः (आ + √सद् + क्त) मृत्युः येषां ते। जिनकी मृत्यु निकट है उनकी भाँति। **बन्धुजनम् अपि**=बन्धुश्चासौ जनः बन्धुजनः तम्। सगे सम्बन्धियों को भी। **न अभिजानन्ति**=नहीं पहचानते। मरणासन्न व्यक्ति चेतना शून्य होने से तथा राजा लोग घमण्ड के कारण अपने बन्धुओं को भी पहचानना छोड़ देते हैं।

**उत्कुपितलोचनाः इव**—उत्कुपिते (उत् + √कुप् + क्त) लोचने येषां ते इव। दुःखित आँखों वाले व्यक्तियों की भाँति। **तेजस्विनः**=तेजः एषाम् अस्तीति तेजस्विन (तेजस् + विनि) तान्, प्रतापी पुरुषों को, उत्कुपितलोचन पक्ष में—चमकदार वस्तुओं को। **न ईक्षन्ते**=नहीं देखते। राजा लोग ईर्ष्या-वश अपने से अधिक तेजस्वियों को तथा नेत्ररोगी चौंध के कारण चमकदार वस्तुओं को नहीं देखते।

**कालदंष्टाः इव**—कालेन दंष्टाः (√दंश् + क्त) इव। महाविषैले सर्प से डसे हुओं की भाँति, काल से दबाये गये प्राणियों की भाँति। **महामन्त्रैः अपि** = महान्तश्च ते मन्त्राः महामन्त्राः तैः मन्त्रियों के सत्यपरामर्शों से भी। कालदष्टा पक्ष में—विषवैद्यों द्वारा प्रयुक्त विष निवारक मन्त्र से भी। **न प्रतिबुध्यन्ते** = नहीं जागते। राजा लोग परामर्श पाकर भी सन्मार्ग पर नहीं आ पाते और सर्पदंष्ट व्यक्ति मूर्च्छा नहीं त्यागते।

**जातुषाभरणानि इव**—जतुषा निर्मितानि जातुषाणि (जतुष् + अण्) जातुषाणि च तानि आभरणानि जातुषाभरणानि तानि, इव। लाख से बने हुए अलङ्कारों की भाँति। **सोष्माणम्** = ऊष्मणा सह इति सोष्माणम्। स्वाभिमानी पुरुष को, तेजस्वी को; जातुषाभरण पक्ष में—गर्मी वाले द्रव्य की, अग्नि को। **न सहन्ते** = सहन नहीं करते। राजा लोग ईर्ष्यावश और लाख के गहने पिघल जाने के भय से तेजः सम्पन्न को सहन नहीं करते।

**दुष्टवारणाः इव**—दुष्टाश्च ते वारणाः ते इव। बिगड़े हुए हाथियों की भाँति। **महामानस्तम्भनिश्चलीकृताः** = महांश्चासौ मानः महामानः तेन स्तम्भः महामानस्तम्भः तेन निश्चलीकृताः (अनिश्चलाः कृता इति। निश्चल + च्वि + √कृ + क्त) महान् अभिमान के कारण दुराग्रह से (अपने गलत पक्ष पर भी) अविचल बने हुए। दुष्टवारण पक्ष मे—महद् यो मान यस्य सः महामानः सः चासौ स्तम्भः महामानस्तम्भः तेन निश्चलीकृता। बहुत बड़े खूंटे से बाँधकर स्थिर किये गये। **उपदेशम्** = शिक्षा को। **न गृह्णन्ति** = ग्रहण नहीं करते। राजा लोग अभिमाम के कारण हितैषियों की शिक्षा को और बिगड़े हुए हाथी मद के कारण महावत के संकेत को नहीं मानते।

(२२) तृष्णाविषमूर्च्छिताः कनकमयमिव सर्वं पश्यन्ति; इषव इव पानवर्धितं तैक्ष्ण्याः परप्रेरिता विनाशयन्ति, दुरस्थितान्यपि फलानीव दण्डविक्षेपैर्महाकुलानि शातयन्ति, अकालकुसुमप्रसवा इव मनोहराकृतयोऽपि लोकविनाशहेतवः, श्मशानाग्नय इवातिरौद्रभूतयः तैमिरिका, इवादूरदर्शिनः, उपसृष्टा इव क्षुद्राधिष्ठितभवनाः।

**हिन्दी अनुवाद**—लालसा रूपी विष से मोहित हुए राजा लोग हर वस्तु को सोने की बनी हुई-सी देखने लगते हैं, शाण पर पैनाने से बढ़ी हुई तीक्ष्णता वाले वाणों की भांति मदपान से बढ़ी हुई उग्रता वाले (राजा लोग) दूसरों से प्रेरित होकर विनाश कर देते हैं, दूर लगे हुए फलों को भी जैसे डंडा फेंककर लोग तोड़ दिया करते हैं, वैसे ही राजा लोग दूर स्थित होने पर भी बड़े कुलों को दण्डनीति के प्रयोग से नष्ट कर देते हैं, अकाल में निकले फूलों की भांति मनोहर आकार वाले होकर भी वे लोगों के विनाश के कारण बनते हैं, अत्यन्त भयङ्कर ऐश्वर्य वाले होते हैं, तिमिर नामक नेत्र रोग वालों की भाँति वे अदूर-दर्शी होते हैं, वेश्याओं की भाति वे क्षुद्र (१. नीच, २. विट्) जनों से युक्त मकान वाले होते हैं।

**व्याख्या**--**तृष्णाविषमूर्च्छिताः**=तृष्णा एव विषम् तृष्णाविषम् तेन मूर्च्छिताः (मूर्च्छ् + क्त) धन के लालसा रूपी विष से मूर्च्छित होकर। **सर्वम्**=हर वस्तु को। **कनकमयम् इव**=कनकेन निर्मितम् कनकमयम् (कनक + मयट्) तद् इव। सोने से बनी हुई-सी। **पश्यन्ति**=देखते हैं। हर समय धनलिप्सा रहने से राजाओं को हर वस्तु स्वर्णमय दिखायी देती है।

**इषवः इव**=वाणों की भाँति। **पानवर्धित तैक्ष्ण्याः**=पानेन वर्धितम् (√वृध् + क्त) तैक्ष्ण्यम् (तीक्ष्ण + ष्यञ्) येषां ते। मदिरापान से जिनके स्वभाव का तीखापन बढ़ गया है वे राजा लोग। वाण पक्ष में—शाण पर पैनाने से जिनकी तीक्ष्णता बढ़ गयी है, वे। **परप्रेरिताः**=परेण प्रेरिताः (प्र + √ईर् + णिच् + क्त) दूसरों से प्रेरित होकर। राजा लोग दूसरों के कहने से तथा वाण धनुर्धारी के धनुष से फेंके जाने पर। **विनाशयन्ति**=नाश करने लगते हैं। राजा लोग जनता को तथा वाण अपने लक्ष्य को विनष्ट कर देते हैं :

**दूरस्थितानि अपि**—दूर स्थितानि (√स्था + क्त)। **अपि**=दूर रहने पर भी। **फलानि इव**=वृक्षों पर लगे फलों की भाँति। **महाकुलानि**=महान्ति च तानि कुलानि महाकुलानि=श्रेष्ठ कुल को। **दण्डविक्षेपैः**=दण्डस्य विक्षेपैः।

दण्डनीति के प्रयोगों से । फलपक्ष में--बार-बार डण्डा फेंकने से । शातयन्ति =नष्ट कर देते हैं। राजा लोग समाज के बड़े घरानों पर दण्ड-नीति का प्रयोग करके उन्हें नष्ट-भ्रष्ट कर डालते हैं, जिससे अपना प्रतियोगी सिर न उठा सके ।

**अकालकुसुमप्रसवाः इव**=न काल: अकाल:, कुसुमाना प्रसवा: (प्र+√सू +अप्) कुसुमप्रसवा: अकाले कुसुमप्रसवा अकालकुसुमप्रसवा: ते इव । असमय में फूलों की उत्पत्ति की भांति । **मनोहराकृतयः अपि**=मन: हरन्तीति मनोहरा आकृतय: येषां ते । मनोहर आकार वाले होकर भी । **लोकविनाशहेतवः**= लोकानां विनाश: लोकविनाश: तस्य हेतव: । लोगों के विनाश के हेतु बन जाते हैं । राजा लोग देखने में सुन्दर होते हुए भी घातक वृत्ति के होते हैं । कहा भी है--हसन्नपि नृपो हन्ति । असमय में पुष्पों का उद्गम भी महाउत्पातकारी माना जाता है । यथा—द्रुमोदधिविशेषाणामकाले कुसुमोद्गम: । फलप्रसवायोबन्धस्तं महोत्पातं विदुर्बुधा: ।

**श्मशानाग्नयः इव**=श्मशानस्य अग्नय: ते इव । श्मशान की आग की भांति । **अतिरौद्रभूतयः**=अतिशयेन रौद्रा:, अति रौद्रा:, भूतय: येषाम् ते । जिनका ऐश्वर्य बहुत भयानक होता है, अग्निपक्ष में—जिनकी राख बड़ी भयानक होती हैं । राजा लोग अपनी विभूति से दूसरों पर भय और क्रोध का वातावरण बनाये रखते हैं । श्मशानाग्नि की राख भी अत्यन्त भयोत्पादक होती है ।

**तैमिरिकाः इव**=तिमिरेण संसृष्टा: तैमिरिका: (तिमिर+ठक्) ते इव । तिमिर नामक नेत्र रोग वालों की भांति । **अदूरदर्शिनः**=दूरं पश्यन्तीति दूरदर्शिन: (दूर+दृश्+णिनि) न दूरदर्शिन: अदूरदर्शिन:=दूर तक देखने वाले राजा लोग आगे तक की सोचकर काम करने वाले नहीं होते । तिमिर रोगियों को दूर तक का नहीं दिखता ।

**उपसृष्टाः इव**=उपसृष्टम् (उप+√सृज्+क्त) संजातम् आसाम् इति उपसृष्टा: ता इव--मैथुन रत वेश्याओं की भांति । उपसृष्ट--मैथुन **क्षुद्राधिष्ठितभवनाः**=क्षुद्रै: अधिष्ठितानि (अधि+√स्था+क्त) भवनानि येषां ते । जिनके भवन नीच जनों से व्याप्त हैं । वेश्यापक्ष में—क्षुद्रै: अधिष्ठितं

भवनं यासां ताः। जिनका कमरा विट् (बदमाश) लोगों से युक्त है। राजा लोगों के घरों में नीच वृत्ति के लोगों को आश्रय मिलता है और वेश्याओं के घर में कामी विट् रहा करते हैं। 'उपसृष्टा इव०' वाक्य की दूसरी व्याख्या यों हो सकती है। **उपसृष्टा इव** = (उप + सृज् + क्त) उपसर्ग या उपद्रव से ग्रस्त व्यक्तियों की भाँति। **क्षुद्राधिष्ठितभवना** = क्षुद्राभिः अधिष्ठितानि भवनानि येषां ते। जिनके भवन वेश्याओं से भरे हुए हैं, उपसृष्ट व्यक्ति पक्ष में—मधुमक्खियों ने जिनके घरों में स्थान (छत्ता) बना लिया है। क्षुद्रा— वेश्या, मक्खी। अमरकोश में क्षुद्रा के दोनों अर्थों का संकेत है—क्षुद्रा व्यङ्गा नटी वेश्या सरघा (मक्षिका) कण्टकारिका। घरों में मधुमक्खियों का छत्ता बना लेना अपशकुन माना जाता है। आपत्ति में ऐसे अपशकुन होने लगते हैं। वेश्याओं का घर में प्रवेश भी नाश की निशानी है।

(२३) श्रूयमाणा अपि प्रेतपटहा इवोद्वजयन्ति; चिन्त्यमाना अपि महापातकाध्यवसाया इवोपद्रवमुपजनयन्ति, अनुदिवसमापूर्यमाणाः पापेनेवाध्मातमूर्तयो भवन्ति, तदवस्थाश्च व्यसनशतसंख्यतामुपगता वल्मीकतृणाग्रावस्थिता जलबिन्दव इव पतितमप्यात्मानं नावगच्छन्ति।

**हिन्दी अनुवाद**—मृतक के ढोलों की भाँति सुने जाने मात्र से उद्विग्न कर देते हैं, ब्रह्महत्या आदि महापापों को करने के लिए निश्चय की भाँति विचार में लाये जाने मात्र से अशान्ति पैदा कर देते हैं, प्रतिदिन उसकी देह फूलती जाती है, मानो पाप से भरे जा रहे हों और उस अवस्था में सैकड़ों व्यसनों के निशाने बने हुये बाँबी के तिनके के अग्रभाग पर स्थित जलकणों की भाँति अपने पतन को भी नहीं जानते।

**व्याख्या**— **प्रेतपटहाः इव** = प्रेतानां (प्र + इण् + क्त) प्रेतानां पटहाः प्रेतपटहाः ते इव। मृतक के शव के आगे बजने वाले ढोलों की भाँति। **श्रूयमाणाः**

अपि=(√श्रु+यक्+शानच्) केवल सुने जाते हुए, सुने जाने मात्र से। **उद्वेजयन्ति**=उद्विग्न बना देता है। अपि शब्द का अर्थ यहाँ 'केवल या मात्र' है। इन राजाओं का नाम भी कान में पड़ जाये तो उद्वेग होने लगता है इनके देखने के बाद की दिशा का तो कहना ही क्या? मृतक ढोल भी सुनने मात्र से चित्त मे उद्वेग पैदा करते हैं। बंगाल में युवावस्था के मृतक के आगे भी पटह बजाने की प्रथा है।

**महापातकाध्यवसाया: इव**=महान्ति च तानि पातकानि महापातकानि तेषाम् अध्यवसाया: (अधि+अव+√सो+घञ्) ते इव। ब्रह्महत्या आदि बड़े पापों को करने के निश्चय की भाँति। **चिन्त्यमाना: अपि**=(√चिंति+यक् शानच्) विचार किये जाने मात्र से। **उपद्रवम्**=परेशानी को, अशान्ति को। **उपजनयन्ति**=पैदा करते हैं। यहाँ भी अपि का अर्थ 'मात्र' है। महापातकों को करने के निश्चय का विचार मात्र से चित्त में अशान्ति उत्पन्न हो जाती है। उनके सम्पर्क मे आने की दिशा का तो कहना ही क्या? राजाओं के विषय में भी सोचने मात्र से उपद्रव खड़े हो जाते है। मनु महाराज ने चार महापातक बताये हैं—ब्रह्महत्या सुरापानस्तेयं गुर्वङ्गनागम:। महान्ति पातकान्याहु संसर्गश्चापि तै: सह।

**अनुदिवसम्**=दिवसं दिवसं अनुदिवसम्=प्रतिदिन, आये दिन। **पापेन**=अधर्म से। **आपूर्यमाणा: इव**=(आ+√पुर्+यक्+शानच्) मानो भरे जा रहे हों। **आध्मातमूर्तय:**=आध्माता (आ+√ध्मा+क्त+टाप्) मूर्ति: येषां ते। जिनकी देह फूल गयी है। **भवन्ति**=हो जाते हैं। यहाँ राजा लोगों की देह फूलने की क्रिया के हेतु रूप में पाप भरने की उत्प्रेक्षा की गयी है।

**च**=और। यहाँ दो वाक्यों को जोड़ने के लिए 'च' का समुच्चय अर्थ में प्रयोग किया गया है। **तदवस्था:**=सा अवस्था येषां ते। उस अवस्था वाले राजा लोग, वैसी दशा में वे। **व्यसनशतसंख्यताम्**=व्यसनानां शतानि व्यसनशतानि येषां संख्यम्, तस्य भाव: व्यसनशतसंख्यता ताम्। सैंकड़ों व्यसनों के निशानेपन को। **उपगता:**=(उप+√गम्+क्त) प्राप्त हुए, अर्थात् अनेक बुरी आदतों का निशाना बने हुए। **वल्मीकतृणाग्रावस्थिता:**=वल्मीकस्य तृणानि वल्मीकतृणानि तेषाम् अग्राणि वल्मीकतृणाग्राणि तेषु अवस्थिता: (अव+√स्था

+क्त)। बाँबी के ऊपर खड़े हुए तिनकों के अग्रभाग पर स्थित जलबिन्दव इव=जालस्य बिन्दवः जलबिन्दवः। ते इव=जलकणों की भाँति। पतितम् अपि=(√पत्+क्त) धर्म से च्युत, पृथ्वी पर गिरा हुआ भी। आत्मानम्=अपने को। न अवगच्छन्ति=नहीं जान पाते। दीमकों के लगाये गये मिट्टी के ढेर (वल्मीक) के ऊपर खड़े तिनके पर पड़ी जल की बूँदें नीचे गिर जाने पर भी मिट्टी सूखी होने के कारण गिरी दिखायी नहीं देतीं। राजा लोगों को भी अपनी पतन अवस्था का बोध नहीं हो पाता।

---

(२४) अपरे तु स्वार्थनिष्पादनपरैर्धनपिशितग्रासगृध्रैरास्थाननलिनीबकैः द्यूतं विनोद इति, परदाराभिगमनं वैदग्ध्यमिति, मृगयां श्रम इति, पानं विलास इति, प्रमत्ततां शौर्यमिति, स्वदारपरित्यागमव्यसनितेति, गुरुवचनावधीरणमपरप्रणेयत्वमिति, अजितभृत्यतां सुखोपसेव्यत्वमिति, नृत्यगीतवाद्यवेश्याभिसक्तिं रसिकतेति, महापराधानकर्णनं महानुभावतेति, परिभवसहत्वं क्षमेति, स्वच्छन्दतां प्रभुत्वमिति देवावमाननं महासत्त्वतेति, बन्दिजनख्यातिं यशः इति, तरलतामुत्साह इति, अविशेषज्ञतामपक्षपातित्वमिति दोषानपि गुणपक्षमध्यारोपयद्भिरन्तः स्वयमपि विहसद्भिः प्रतारण कुशलैर्धूर्तैरमानुषोचित्ताभिः स्तुतिभिः प्रतार्यमाणा वित्तमदमत्तचिता निश्चेतनतया तथैवेत्यारोपितालीकाभिमाना मर्त्यधर्माणोऽपि दिव्यांशावतीर्णमिव सदैवतमिवातिमानुषमात्मानमुत्प्रेक्षमाणाः प्रारब्धदिव्योचितचेष्टानुभावाः सर्वजनस्योपहास्यतामुपयान्ति। आत्मविडम्बनाञ्चानुजीविना जनेन क्रियमाणामभिनन्दन्ति।

हिन्दी अनुवाद—दूसरे राजा लोग उन धूर्तों द्वारा जो स्वार्थ साधन में लगे रहते हैं, धनरूपी मांस को खाने के लिए गृध्र बने रहते हैं, राजदरबाररूपी

पुष्करिणी में बगुले बने होते हैं. जो जुए को विनोद, परनारीगमन को चतुरता, शिकार को व्यायाम, सुरापान को विलासिता, प्रमाद को शूरता, अपनी स्त्री के त्याग को व्यसनहीनता, गुरुओं के वचनों की अवहेलना को स्वाधीनता, नौकरों के काबू में न रखने को आसानी से सेवा योग्य होना, नृत्य-गीत-वाद्य एवं वेश्याओं में अनुराग को रसिकता, बड़े अपराधों के सुनने को महाप्रभावशालिता, अपमान सहन को क्षमा, मनमानेपन को प्रभुता, देवताओं के अनादर को महा-शक्तिशालिता, बन्दीजनों से की गयी प्रशंसा को यश, चपलता को उत्साह तथा बुरे-भले की विशेष जानकारी न रखने को पक्षपातहीनता, इस प्रकार दोषों को भी गुणों की श्रेणी में रखते हुए अन्दर (मन में) स्वयं भी हँसते रहते हैं और ठगी में बहुत चतुर हैं, की गयी देवोचित प्रशंसाओं में ठगे जाते हुए, धन के मद से बेहोश, विवेकहीनता के कारण (जैसा ये कह रहे हैं) ऐसी ही है यों सोचकर झूठा अभिमान आरोपित करके मरणधर्मा होते हुए भी अपने को मानो दैवी अंश लेकर अवतीर्ण, मानो किसी देवता से अधिष्ठित अति मानव मानते हुए दिव्यजनों के योग्य चेष्टाओं तथा अभाव का प्रारम्भ करके सब लोगों की हँसी के पात्र बन जाते हैं और सेवक लोगों द्वारा की जा रही अपनी प्रवञ्चना का भी अभिनन्दन करते हैं।

**व्याख्या**—तु = दूसरी ओर। एक ओर तो कुछ राजा लोग लक्ष्मी के लोभ में फँस जाते हैं और दूसरी ओर (इस) अनुच्छेद के अनुसार धूर्तों के चंगुल में। यहाँ 'तु' का प्रयोग पक्षान्तर प्रस्तुत करने के लिए किया गया है। **अपरे** = दूसरे राजा लोग। संस्कृत में परस्पर विरोधी प्रतीत होने वाले कुछ शब्दों का प्रयोग करके एक ही अर्थ को प्रकट करने के लिए होता है। जैसे—परे—अपरे, नास्तिक:—अनास्तिक:, उत्तम:—अनुत्तम:। इस वाक्य का अन्वय यों होगा—अपरे तु स्वार्थनिष्पादनपरै: दोषानपि गुणपक्षमध्यारोपद्भि: धूर्तै: स्तुतिभि: प्रतार्यमाणा: सर्वजनस्योपहास्यतामुपयान्ति। **स्वार्थनिष्पादनपरै:** = स्वस्य अर्थ: स्वार्थ: तस्य निष्पादनम् (निस् + √पद् + णिच् = ल्युट्) स्वार्थनिष्पादनं तस्मिन् परै:। स्वार्थ सिद्ध करने में लगे हुए ये सब धूर्त के विशेषण हैं। **धनपिशितग्रासगृध्रै:** = धनम् एव पिशितम् धनपिशितम् तस्य ग्रास: धनपिशित-

**ग्रास** तस्मिन् गृध्रः । धनरूपी मांस के खाने में गृधरूप । **आस्थाननलिनीबकः** = आस्थानम् (आ + √स्था + ल्युट्) एव नलिनी तस्या बकः । राजदरबार रूपी कमलिनी (कानन) मे बगुले बन राजदरबार का सहारा लेकर दूसरों को ठगने वाले । बगुला भी कमलिनी की ओट मे मछलियों को ठगता रहता है । **द्यूतम्** = जुए को । वास्तव में 'द्यूतमेतत् पुरा कल्पे दृष्ट वैरकरं महत् । 'तस्माद् द्यूत न सेवेद् हास्यार्थमपि बुद्धिमान्' मनु ने द्यूत को निषिद्ध कर्म बताया है । **विनोदः** इति = यह मनोरञ्जन है, यों कहकर दोष को गुण श्रेणी में रखना । **परदाराभिगमनम्** परस्य दारा परदारा तेषाम् अभिगमनम् (अभि + √गम् + ल्युट्) परस्त्री के साथ सम्भोग को दूसरे की स्त्री के साथ मैथुन । **वैदग्ध्यम्** = (विदग्ध + ष्यञ्) चतुराई । वास्तव में 'आयुष्कामेन वक्तव्यं जातु परयोषिति' मनु के अनुसार परनारी मैथुन पापकारी तथा आयुः क्षयकारी है । संस्कृत में दार शब्द पुंलिङ्ग तथा बहुवचन मे प्रयोग होता है । **मृगयाम्** = (√मृग + णिक् + श + यक् √टाप्) मृग्यन्ते पशवः यस्याम् । शिकार खेलने को । **श्रम** = व्यायाम् । वास्तव में 'न च प्राणिवधः स्वर्ग्यः मनु के अनुसार मृगया पापजनक है । **पानम्** = सुरा पीने को । **विलासः** = विलासिता, आनन्द-मौज का जीवन में ब्रह्महत्या सुरापानम्'''पातकानि महान्ति'''। मनु के अनुसार सुरापान महापातक है । **प्रमत्तताम्** = प्रमत्तस्य भावः प्रमत्तता (प्र + √मद् + क्त + तल + टाप्) ताम् प्रमाद को, असावधानी को । **शौर्यम्** = (शूर ष्यञ्) शूरता, वीरता । वस्तुतः 'अशासत्स्तस्करान्यस्तु बलिं गृह्णाति पार्थिवः । तस्य प्रक्षुभ्यते राष्ट्रस्वर्गाच्च परिहीयते । मनु के अनुसार प्रमाद अस्वर्ग्य है । **स्वदारपरित्यागम्** = स्वस्य दाराः स्वदाराः तेषां परित्यागम् । अपनी पत्नी के त्याग को । **अव्यसनिता** = व्यसनम् (वि + √अस + ल्युट्) अस्यास्तीति व्यसनी (व्यसन + इनि) तस्य भावः व्यसनिता न व्यसनिता अव्यसनिता । व्यसनों का न होना, आसक्ति का अभाव । वास्तव में 'अमोक्षो धर्मविवाहानाम् कौटिल्य के अनुसार स्वस्त्रीत्याग शास्त्र विरुद्ध है । **गुरुवचनावधीरणम्** = गुरूणां वचनानि गुरुवचनानि तेषाम् अवधीरणम् (अव + √धीर + ल्युट) । गुरुओं के वचनों की अवहेलना, अनादर को । **अपरप्रणेयत्वम्** = परेण प्रणेयः (प्र + √नी + मत) परप्रणेयः तस्य भावः प्रणेयत्वम् न परणेयत्वम् अपरप्रणेयत्वम् । दूसरे से

परप्रणेयः तस्य भावः प्रणेयत्वम् न परप्रणेयत्वम् अपरप्रणेयत्वम् । दूसरे से प्रेरित न होना, स्वाधीनता, आत्मविवेक । वस्तुतः ब्राह्मणांश्च व्यतिक्रम्य यद् राजा कर्तुमिच्छति । तत्पापं शतधा भूत्वा राजानमनुगच्छति = पराशर के अनुसार गुरुओं की अवहेलना पाप है । **अजितभृत्यताम्** = जिताः भृत्याः येन स जितभृत्यः तस्य भावः जितभृत्यता न जितभृत्यता अजितभृत्यता ताम् । नौकरों का वश में न रहना, सेवकों की स्वाधीनता को । **सुखोपसेव्यताम्** = सुखेन उपसेव्यः (उप + √सेव् + ण्यत्) सुखोपसेव्यः तस्य भावः सुखोपसेव्यत्वम् । आसानी से सेवा योग्य होना, सेवकों को कष्ट न देना । वास्तव में 'अस्ति पुत्रो वशे यस्य भृत्यो भार्या तथैव च । अभावेऽप्यतिसन्तोषः स्वर्गस्थोऽसौ महीतले ॥' चाणक्य के अनुसार नौकरों को वश में रखना स्वर्गनिवास के समान सुखप्रद है । **नृत्यगीतवाद्यवेश्याभिसक्तिम्** = नृत्यं च गीतं च वाद्यं च वेश्याश्च नृत्यगीतवाद्यवेश्याः तासु अभिसक्तिम् (अभि + √सञ्ज् + क्तिन्) नाच-गाना-बाजा एवं वेश्याओं के अनुराग को । **रसिकता** = रसः अस्यास्ति ग्राह्यत्वेन रति रसिकः (रस + ठन्) तस्य भावः । आनन्द लेना, रसास्वादन । वस्तुतः राजा की नृत्यादि में आसक्ति स्वकर्त्तव्य के प्रति शिथिलता रूपी दोष की परिचायक है । **महापराधानकर्णनम्** = महान्तश्च ते अपराधाः महापराधाः तेषाम् अनाकर्णनम् न आकर्णनम् (आ + कर्ण् + णिच् + ल्युट्) बड़े-बड़े अपराधों को अनसुना कर देने को महानुभावता महान् अनुभावः (अनु + √भू + घञ्) यस्य सः महानुभावः तस्य भावः । महाप्रभावशीलता बड़प्पन के कारण परवाह न करना । वास्तव में 'यावानवध्यस्य वधे तावान् वध्यस्य मोक्षणे । अधर्मो नृपते र्दृष्टो धर्मस्तु विनियच्छतः ।' मनु के अनुसार अपराधी को दण्ड न देना अधर्म है । **परिभवसहत्वम्** = परिभवम् (परि + √भू + अप्) सहते इति परिभवसहः (परिभव + √सह् + अच्) तस्य भावः परिभवसहत्वम् तत् । अपमान सहन करने को । **क्षमा** = सहनशीलता । वास्तव में आज्ञानृपाणां परम हि तेजो यस्तां न शस्त्रवध्यः । पराशर के अनुसार आज्ञा न मानना आदि अपमान करने वाले को दण्ड ही मिलना चाहिये क्षमा नहीं । **स्वच्छन्दताम्** = स्वः छन्दः यस्य सः स्वच्छन्दः तस्य भावः स्वच्छन्दता ताम् । स्वेच्छाचारिता को । **प्रभुत्वम्** = प्रभुता, स्वशक्तिप्रभाव । वास्तव में 'धर्मासनस्थः श्रुतिशास्त्रदृष्टया शुभाशुभाचारविचारकृत स्यात् ।।' पराशर के अनुसार राजा को शास्त्रतन्त्र होना चाहिए ।

स्वतन्त्र नहीं। **देवावमाननम्** = देवानाम् अवमाननम् (अव + √मान् + ल्युट्)। देवताओं के अपमान को। **महासत्त्वता** = महत् सत्त्वं यस्य सः महासत्त्व तस्य भावः। महाशक्तिशालिता। वास्तव में 'इन्द्राग्नियमवित्तेशानलेशमातरिश्वनः। शीतांशुस्तीक्ष्णमाश्चब्रह्मादयोऽसृजन् नृपम् ॥' पराशर के अनुसार नृप का निर्माण इन्द्रादि देवशक्तियों से हुआ है। देवशक्तियों की अवहेलना आत्महत्या सदृश पाप है। **बन्दिजनख्यातिम्** = बन्दिनश्च ते जनाः बन्दिजनाः तेषाम् ख्यातिम् (√ख्या + क्तिन्) बन्दीजनों या चारणों से की गयी प्रशंसा को। **यशः** = कीर्ति। वास्तव में बन्दिजन झूठी प्रशंसा किया करते हैं, उनके द्वारा गुणवर्णन का जनता में फैली कीर्ति से कोई सम्बन्ध नहीं। **तरलताम्** = चपलता तो कभी कुछ, कभी कुछ करने को। **उत्साहः** = (उत् + सह् + घञ्) आलस्यहीनता, स्फूर्ति। वास्तव में "सहसा विदधीत न क्रियामविवेकः परमापदां पदम्। वृणुते हि विमृश्यकारिणं गुणलुब्धाः स्वयमेव सम्पदः।" नीति के अनुसार राजा को विचार्यकारी होना चाहिये, जल्दबाज नहीं। **अविशेषज्ञताम्** = जानातीति ज्ञ (√ज्ञा + क) विशेषेण जानाति विशेषज्ञः तस्यः भाव विशेषज्ञता, न विशेषज्ञता अविशेषज्ञता ताम्। किसी भी विषय में विशेष जानकारी न रखने को। **अपक्षपातित्वम्** = पक्ष पततीति, पक्षपाती (पक्ष + √पत् + णिनि) न पक्षपाती अपक्षपाती तस्य भावः निष्पक्षता, पक्षपातहीनता। वास्तव में अपराधानपराध का विवेक न होने पर दण्डनीय को दण्ड तथा गुणी को पुरस्कार नहीं मिल सकेगा जबकि (धर्म्येषु दानं त्वद्यक्रूरसु दण्डम्) नीति के अनुसार दण्ड व पुरस्कार की व्यवस्था होनी चाहिये। **इति** = इस प्रकार से। **दोषान् अपि** = द्यूत आदि दोषों को भी। **गुणपक्षम्** = गुणानाम् पक्षम्। विनोद आदि गुणों की श्रेणी में। **अध्यारोपयद्भिः** = (अधि + आ √रुह् + णिक् + शतृ) आरोपित करते हुए। संस्कृत में, रुह् धातु जिसका अर्थ 'चढ़ना' है गत्यर्थक मानी जाती है और गत्यर्थक के योग में द्वितीया विभक्ति होती है। इन धातुओं का कर्म हिन्दी में अधिकरण जैसा लिखा जाता है। जैसे 'पेड़ पर चढ़ता है' इसको संस्कृत 'वृक्षम् आरोहति' है। **अन्तः** = भीतर, मन में। **स्वयम् अपि** = अपने आप भी। **विहसद्भिः** = (वि + √हस् + शतृ) हँसते हुए। **प्रतारणकुशलैः** = कुशान् लान्तीति कुशलाः प्रतारणे (प्र + √तॄ + णिच् + ल्युट्) कुशलाः प्रतारण कुशलाः तैः

ठगने में चतुर, कुशाओं के लाने में बड़ी चतुरता की आवश्यकता होती थी; क्योंकि उनका मूल तथा अग्र दोनों भाग बड़े तीक्ष्ण होते थे, इसलिए लक्षणा शक्ति के बल पर अब कुशल का शब्द अर्थ 'चतुर' ही हो गया है। **धूर्तैः**= मक्कार लोगों द्वारा। **अमानुषोचिताभिः**=मानुषाणाम् उचिताः (उच् + √क्त + टाप्) मानुषोचिताः न मनुषोचिताः अमानुषोचिताः ताभिः। अमानवोचित, देवोचित, बढ़ी-चढ़ी। **स्तुतिभिः** =(√स्तु + क्ति) प्रशंसाओं से। **प्रतार्यमाणाः**= (प्र + तॄ + णिच् + यक् + शानच्)। ठगे जाते हुए। **वित्तमदमत्तचित्ताः**= वित्तस्य मदः वित्तमदः तेन मत्तं चित्तं येषां ते। धन के मद से जिसका चित्त मतवाला हो गया है, वे। **निश्चेतनतया**=निष्क्रान्तः चेतनायाः निश्चेतनः तस्य भावः निश्चेतनता तया। विवेकहीनता के कारण। **तथा एव** वैसा ही, जैसा इन धूर्तों ने दोषों को गुण रूप में बताया है। **इति** इस प्रकार। **आरोपितालीकाभिमानाः**=आरोपितः (आ + √रुह् + णिच् + क्त) अलीक अभिमानः (अभि + √मन् + घञ्) यैः ते। अपने में झूठा अभिमान आरोपित किये हुए, अपने को सर्वगुण सम्पन्न समझते हुए। **मर्त्यधर्माणः अपि**=मर्तम् अर्हन्ति मर्त्या (मर्त + यत्) मर्त्या धर्मा येषां ते मर्त्यधर्माणः (मर्त्य + धर्म + अनिच) इस लोक से सम्बद्ध जन्म-मृत्यु रूप धर्म वाले होते हुए भी। **आत्मानम्**=अपने को। **दिव्यांशावतीर्णम् इव**=दिवम् अर्हन्ति दिव्याः (दिव् + यत्) दिव्याश्च ते अंशा दिव्यांशाः तैः अवतीर्णम् इव (अव + √तॄ + क्त) मानो दैवी अंशों के साथ उतरे हुए हों। **सदैवतम् इव**=दैवतेन सह इव। मानो किसी देवता से अधिष्ठित हों, किसी देवता का इनमें निवास हो। **अतिमानुषम्**=मानुषम् अतिक्रान्तः अतिमानुषः तम् सामान्य मानव से ऊँचा, दिव्य। **उत्प्रेक्षमाणाः**= (उत् + प्र + √ईक्ष् + शानच) समझते हुए, मानते हुए। **प्रारब्धदिव्योचितचेष्टानुभावाः**=प्रकर्षेण आरब्धाः प्रारब्धाः (प्र + आ + रभ् + क्त + टाप्) दिव्यानाम् उचिताः दिव्योचिताः, प्रारब्धा दिव्योचिता चेष्टा अनुभावाश्च यैः ते। दिव्य पुरुषों जैसी चेष्टाओं तथा प्रभावों का प्रारम्भ करके अर्थात् सङ्कल्पमात्र से समुद्रलङ्घनादि चेष्टाएँ तथा शापमात्र से शत्रु आदि को मारने जैसे प्रभाव दिखाना आरम्भ करके। **सर्वजनस्य**=सर्वश्चासौ जनः सर्वजनः तस्य। सब लोगों की। **उपहास्यताम्**=उपहसितुं योग्यः उपहास्यः (उप + √हस् + ण्यत्) तस्य

भावः उपहास्यता ताम् । मजाक की विषमता को । हँसी की पवित्रता को। **उपयान्ति**=प्राप्त हो जाते हैं । **उपहास्यताम् उपयान्ति**=हँसी के पात्र बन जाते हैं । **च**=तथा । **अनुजीविना जनेन**=अनु जीवतीति अनुजीवी तेन जनेन। अपने आश्रय में रहकर जीविका पाने वाले सेवक लोगों से । **क्रियमाणम्**=(√कृ+यक्+शानच्) की जा रही । **आत्मविडम्बनाम्**=आत्मनः बिडम्बनाम् अपनी वञ्चना को, अपने मन में रहने वाले गुणों के आरोप रूपी धोखे को। **अभिनन्दन्ति**=अभिनन्दन करते हैं, सराहते हैं । राजा लोग अपने साथ किये जा रहे धोखे को धोखा न मानकर धूर्तों के चक्कर में पड़ जाते हैं ।

(२५) मनसा देवताध्यारोपणप्रतारणासम्भूत सम्भावनोपहताश्चान्तः प्रविष्टापरभुजद्वयमिवात्सबाहुयुगलं सम्भावयन्ति । त्वगन्तरिततृतीय-लोचनं स्वललाटमाशङ्कन्ते । दर्शनप्रदानमप्यनुग्रहं गणयन्ति । दृष्टि-पातमप्युपकारपक्षे स्थापयन्ति । सम्भाषणमपि संविभागमध्ये कुर्वन्ति । आज्ञामपि वरप्रदानं मन्यन्ते । स्पर्शमपि पावनमाकलयन्ति ।

---

**हिन्दी अनुवाद**—राजा लोग (धूर्तों द्वारा किये गये) दैवत्व के आरोप रूप धोखे से बनी मिथ्या धारणा से नष्ट होकर मन से अपनी भुजाओं की मानो भीतरी छिपी हुई अन्य दो भुजाओं वाले समझने लगते हैं (अपने को चतुर्भुज विष्णु मानने लगते हैं) अपने मस्तक को त्वचा में छिपे हुए तीसरे नेत्र वाला सोचने लगते हैं । (अपने को भाललोचन शिव समझते हैं) दर्शन देना भी कृपा मानते हैं । किसी पर दृष्टि डालने को भी उपकार की श्रेणी में रखते हैं। बात करना भी पारितोषिक देना समझना है । आज्ञा देने को भी वर देना मानते हैं । छू देना भी पवित्र कर देना समझते हैं ।

**व्याख्या**– च = और धूर्तों के धोखे में आने के साथ-साथ। **देवताध्यारोपणप्रतारणसम्भूतसम्भावनोपहताः** = देवस्य भावः देवता, तस्य अध्यारोपणम् (अधि + आ + रुह् + णिच् + ल्युट्) तद् एव प्रतारणा (प्र + √तृ + णिच् + युच् + टाप्) देवताध्यारोपण प्रतारणा तया सम्भूता (सम् + √भू + क्त + युच् + टाप्) सम्भावना (सम् + √भू + णिच् + युच् + टाप्) देवताध्यारोपणप्रतारणा सम्भूतसम्भावना तया उपहृताः (उप + √हृ + क्त)। अपने ऊपर किये गये देवत्व के आरोपरूपी धोखे से उत्पन्न मिथ्याधारणा से नष्ट हुए राजा लोग। **मनसा** = मन से, अपनी कल्पना से। **आत्मबाहुयुगलम्** = बाह्वो युगलम् बाहुयुगलम् आत्मनः बाहुयुगलम् आत्मबाहुयुगलम् = अपनी दो भुजाओं को। **अन्तःप्रविष्टापरभुजद्वयम् इव** = द्वौ अवयवौ तस्या तत् द्वयम (द्वि + तयप् अयच् आदेश) भुजयोः द्वयम् भुजद्वयम्, अन्तप्रविष्टम् (प्र + √विश् + क्त) अपरम् भुजद्वयम यस्य तत इव। जिनके भीतर मानो दो अन्य भुजाएँ छिपी हुई हैं। **सम्भावयन्ति** = समझने लगते हैं। अर्थात् अपने में चतुर्भुज विष्णु की कल्पना करने लगते हैं। गुप्तकालीन ऐसी अनेक मूर्तियाँ मिली हैं, जिनमें विष्णु को कन्धे से लेकर कोहनी तक दो भुजाओं वाला तथा कोहनी से चार भुजाओं वाला बनाया गया है। कन्धे से कोहनी तक दो भुजाओं में अन्य दो भुजाओं के छिपे रहने की सम्भावना उस समय थी। उसी की ओर यहाँ संकेत किया गया है।

**स्वललाटम्** = स्वस्य ललाटम् अपने भाल को। **त्वगन्तरित तृतीय लोचनम्** = त्वचा अन्तरितं तृतीयं लोचनं स्मिन् तत्। जिसमें त्वचा से तीसरा नेत्र छिपा हुआ है, वैसा। **आशङ्कन्ते** = शङ्का करने लगते हैं, सोचने लगते हैं अर्थात् अपने को शिव समझने लगते हैं। **दर्शनप्रदानम् अपि** = दर्शनस्य (दृश् + ल्युट्) प्रदानम् (प्र + √दा + ल्युट्) दर्शन देना भी। **अनुग्रहम्** = (अनु + √ग्रह् + अच्) कृपा, अनुकम्पा। **गणयन्ति** = गिनते हैं। यदि किसी को दर्शन भी दे दिये तो मानो बहुत बड़ी कृपा कर दी। **दृष्टिपातम् अपि** = दृष्टे पातम् (√पात् + घञ्) अपि। किसी की ओर आँख उठाकर देखने को भी। **उपकारपक्षे**—उपकारस्य पक्षे। अहसान की कोटि में। **स्थापयन्ति** = स्थापित करते हैं। यदि किसी की ओर दृष्टि उठाकर देख लिया तो मानो बड़ा उपकार कर

दिया। **सम्भाषणम् अपि**=(सम्+√भाष्+ल्युट्)। बातचीत करना भी। **संविभागमध्ये**=संविभागस्य (सम्+वि+√भज्+घञ्) मध्ये पारितोषिक के रूप में दान की मद में। **कुर्वन्ति**=मानते हैं। किसी के साथ बातचीत कर ली तो मानो बहुत बड़ा इनाम दे दिया। **आज्ञाम् अपि**=आदेश देने को भी। **वरप्रदानम्**=वरस्य प्रदानम्। वर देना। **मन्यन्ते**=मानते हैं। यदि किसी को कोई काम करने के लिए आज्ञा दे दी तो मानो कोई वर दे दिया। **स्पर्शम् अपि**=(√स्पृश्+घञ्) स्पर्श कर देने को भी। **पावनम्**=(पू+णिच्+ल्युट्)। पवित्र करने वाला। **आकलयन्ति**=समझते हैं। यदि किसी को छू लिया तो मानो उसे पवित्र कर दिया। इस अनुच्छेद में किसी व्यक्ति से राजा के मिलने तथा अनुकूल होने का क्रमिक वर्णन किया गया है। दर्शन देना, दृष्टिपात करना, बातचीत करना समझकर किसी कार्य की आज्ञा तथा काम करने के उपरान्त उसे प्यार से आलिङ्गन करना ये सब अनुकूलता के लक्षण हैं।

V. Joshi

(२६) मिथ्यामाहात्म्यगर्वनिर्भराश्च न प्रणमन्ति देवताभ्यः, न पूजयन्ति द्विजातीन, न मानयन्ति मान्यान्, नार्चयन्त्यर्चनीयान्, नाभिवादयन्त्यभिवादनार्हान्, नाभ्युत्तिष्ठन्ति गुरून् अनर्थकायासान्तरितविषयोपभोगसुखमित्युपहसन्ति विद्वज्जनम् जरावैक्लव्यप्रलपितमिति पश्यन्ति वृद्धजनोपदेशम् आत्मप्रज्ञापरिभव इत्यसूयन्ति सचिवोपदेशाय कुप्यन्ति हितवादिने।

**हिन्दी अनुवाद**—और झूठे बड़प्पन के गर्व से भरे हुए वे राजा लोग देवताओं को प्रणाम नहीं करते, ब्राह्मणों को नहीं पूजते, माननीयों का मान नहीं करते, पूजनीयों को नहीं पूजते, अभिवादन के योग्य जनों को अभिवादन नहीं करते, गुरुओं को (देखकर) नहीं उठते, व्यर्थ परिश्रम से विषयों के उपयोग का सुख इन्होंने दूर कर रखा है, ऐसा समझकर विद्वान् लोगों का मजाक

उड़ाते हैं, बुढ़ापे की विकलता से की गयी बकवास के रूप में वृद्धजनों के उपदेश को समझते हैं, अपनी बुद्धि का अपमान है ऐसा समझकर मन्त्रियों के परामर्श को ईर्ष्या की दृष्टि से देखते हैं, हित की बात कहने वाले पर क्रोध करते हैं।

**व्याख्या**—च = और, मिथ्या धारणा से नष्ट बुद्धि होकर दूसरों पर प्रभुत्व स्थापना के साथ साथ। **मिथ्यामाहात्म्यगर्वनिर्भराः** = महांश्चासौ आत्मा महात्मा तस्य भावः माहात्म्यम्, (माहात्मन् + ष्यञ्) मिथ्या च तत् माहात्म्य मिथ्या-माहात्म्यम् तस्य गर्वेण निर्भराः। झूठे बड़प्पन के घमण्ड से भर कर। **देवताभ्यः** = देवताओं को प्रसन्न करने के लिए। **न प्रणमन्ति** = प्रणाम नहीं करते। क्रिया के निमित्त क्रिया होने पर तुमुन् प्रत्ययान्त के कर्म में चतुर्थी विभक्ति होती है। क्रियार्थोपपदस्य च कर्मणि स्थानिनः ॥ **द्विजातिन्** = द्वाभ्यां जननी संस्काराभ्यां जातिः (√जन् + क्तिन्) येषां तान्। माँ की कोख तथा उपनयन संस्कार से जन्म लेने वाले ब्राह्मणों को। **न पूजयन्ति** = नहीं पूजते। यद्यपि द्विज, द्विजन्मा तथा द्विजाति शब्दों का व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ ब्राह्मण-क्षत्रिय-वैश्य तीनों का संग्राहक है तथापि पुरातन संस्कृत साहित्य से लेकर अब तक के साहित्य में अधिकतर केवल ब्राह्मण के लिए इसका प्रयोग हुआ है। यहाँ भी ब्राह्मणों के लिए ही द्विजाति शब्द प्रयुक्त हुआ है। **मान्यान्** = मानम् अर्हन्तीति मान्याः (मानः + यत्) तान्, मान के योग्य व्यक्तियों को। **न मानयन्ति** = मान नहीं करते। **अर्चनीयान्** = (√अर्च + अनीयर्) पूजनीयों को। **न अर्चयन्ति** = नहीं पूजते। **अभिवादनार्हान्** = अभिवादन् अर्हन्ति अभिवादनार्हाः। (अभिवादन् + अर्ह् + अच्) तान्। अभिवादन के योग्य व्यक्तियों को। **न अभिवादयन्ति** = अभिवादन नहीं करते। **गुरून्** = गुरुओं को (देखकर)। **न अभ्युत्तिष्ठन्ति** = (अभि + उत् + √स्था + लट्) उठते नहीं, उठकर सम्मान नहीं करते। युवक का कर्त्तव्य है कि गुरुओं को आते देखकर अविलम्ब उठकर उन्हें सम्मान दे। **अनर्थकायासान्तरितविषयोपभोगसुखम्** = अविद्यमानः अर्थः सः अनर्थः सः एव अनर्थकः (स्वार्थे कन्) सः चासौ आयासः अनर्थकायासः, विषयाणाम् उपभोग विषयोपभोगः तस्य सुखम्, विषयोपभोग सुखम् अनर्थकायासेन अन्तरित विषयो-पभोगसुख येन तम्। शास्त्रीय कर्मों में व्यर्थ परिश्रम करके इन्होंने विषयोपभोग

का सुख खो दिया है। इति=यह सोचकर। विद्वज्जनम्=विद्वांश्चासौ जयः तम्। विद्वान् लोगों का। उपहसन्ति=मजाक या हँसी उड़ाते है। जरा-वैक्लव्यप्रलपितम्=जरायाः वैक्लव्यम् (विक्लव + ष्यञ्) जरावैक्लव्यम्, तेन प्रलपितम् (प्र + √लप् + क्त) बुढ़ापे की विकलता के कारण व्यर्थ की बकवास। इति=ऐसा। वृद्धजनोपदेशम्=वृद्धांश्च ते जनाः वृद्धाजनाः तेषाम् उपदेशम्=वृद्ध पुरुषों के उपदेश को। पश्यन्ति=देखते हैं, समझते हैं। आत्मप्रज्ञापरिभवः=आत्मनाः प्रज्ञा आत्मप्रज्ञा तस्या, परिभवः (परि + √भू + अपि) अपनी बुद्धि का तिरस्कार है। इति = ऐसा सोचकर। सचिवोपदेशाय=सचिवानाम् उपदेशः सचिवोपदेशः तस्मै। मन्त्रियों की सलाह से, सचिवों के सत्परामर्श से। असूयन्ति=द्वेष करते हैं। मन्त्रियों के परामर्श को मानने में अपनी बुद्धि का अपमान प्रतीत होता है। इसलिए उनकी बात नहीं मानते। यहाँ सचिवोपदेश शब्द में असूयः अर्थ वाली धातु के योग में चतुर्थी विभक्ति हुई है। क्रुधद्रुहेर्ष्यासूयार्थानां यं प्रति कोपः। हितवादिने=हितं वदतीति हितवादी (हित + √वद् + णिनि) तस्मै। हित की बात बोलने पर। कुप्यन्ति=क्रोध करते हैं। इस प्रकार 'हिताम्न य सम्शृणुते सः किं प्रभुः' नीति के अनुसार ऐसे राजा लोग कुत्सित श्रेणी में गिने जाते हैं। यहाँ भी पूर्वोक्त नियम से हितवादिने में चतुर्थी विभक्ति हुई है।



(२७) सर्वथा तमभिनन्दन्ति, तमालपन्ति, तं पार्श्वेकुर्वन्ति। तं संवर्धयन्ति, तेन सहसुखमवतिष्ठन्ते, तस्मै ददति तं मित्रतामुपजनयन्ति तस्य वचनं शृण्वन्ति, तत्र वर्षन्ति, तं बहुमन्यन्ते, तमाप्ततामापादयन्तिः योऽहर्निशमनवरतमुपरचिताञ्जलिरधिदैवतमिव विगतान्यकर्त्तव्यः स्तौति, यो वा माहात्म्यमुद्भावयति।

**हिन्दी अनुवाद**—हर प्रकार से उनका अभिनन्दन करते हैं, उससे बातें करते हैं, उसे बगल में बैठाते हैं, उसे बढ़ावा देते हैं, उसके साथ सुखपूर्वक बैठते

हैं, उसे दान देते हैं, उसे मित्र बनाते हैं, उसका कहना सुनते हैं, उस पर बरसते हैं, उसे बहुत मानते हैं, उसे विश्वासपात्र बनाते हैं, जो दिन-रात निरन्तर हाथ जोड़कर अन्य कर्त्तव्यों को छोड़कर देवता की भाँति उनकी स्तुति करता है अथवा उनकी महिमा प्रकट करता है ।



व्याख्या—सर्वथा = सर्वेण प्रकारेण इति सर्वथा (सर्व + थाल्) हर प्रकार से । तम् = उस पुरुष की । अभिनन्दन्ति = प्रशंसा करते हैं, स्वागत करते हैं । तम् आलपन्ति = उससे बोलते हैं, बातचीत करते हैं । तम् पार्श्वे कुर्वन्ति = उसे पास में रखते हैं, बगल में रखते हैं । तम् संवर्धयन्ति = उसे बढ़ावा देते हैं, उसकी सहायता करते हैं । तेन सह = उसके साथ । सुखम् = सुखपूर्वक । अवतिष्ठन्ते = रहते हैं, बैठते हैं । इस वाक्य में सह के योग म 'तेन' पद में तृतीया हुई है । सहयुक्तेऽप्रधाने ।। 'सुखम्' पद में क्रिया विशेषण होने के नाते द्वितीया विभक्ति का एकवचन तथा नपुंसकलिङ्ग हुआ है । 'अवतिष्ठन्ते' पद में अव उपसर्ग के साथ स्था धातु के आत्मने पद का प्रयोग हुआ है । समवप्रविभ्य: स्थ: ।। तस्मै ददति = उसे देते हैं, धनसम्पत्ति का दान करते हैं । तम् = उसको । मित्रताम् उपजनयन्ति = मित्रता की कोटि में लाते हैं, मित्र बनाते हैं । इस वाक्य में मित्रता शब्द में गौण कर्म होने से द्वितीया विभक्ति हुई है । दुह्, याच्, पच्, दण्ड्, रुध्, प्रच्छ्, चि, ब्रू शास्, जि, मथ्, मुष्, नी, हृ, कृष्, तथा वह् इन धातुओं तथा इनके समान अर्थ वाली धातुओं के योग में अन्य कारकों की भी कर्मसंज्ञा होकर उसमें द्वितीया विभक्ति होती है । अकथितं च ।। तस्य = उसका । वचनम् = ($\sqrt{}$ब्रू + ल्युट्) कहना । शृण्वन्ति = सुनते हैं, अर्थात् उसके कहने पर ध्यान देते हैं । तत्र = (तद् + त्रल्) उस पर । वर्षन्ति = बरसते हैं, धन आदि देते रहते हैं । तम् बहुमन्यन्ते = उसे बहुत मानते हैं अधिक सम्मान देते हैं । तम् = उसे । आप्तताम् = आपतस्यभाव: आप्तता (आप् + क्त + तल् + टाप्) ताम् । विश्वासपात्रता = को । आपादयन्ति = प्राप्त करते हैं, विश्वासपात्र बनाते हैं । य: = जो पुरुष । अहर्निशम् = अहश्च निशा च, दिन-रात । अनवरतम् = अविद्यमानम् अनवतरम् (अव + $\sqrt{}$रम् + क्त) यस्मिन्

तत् । विराम लिए बिना, निरन्तर । **उपरचिताञ्जलिः**=उपरचितः (उप+√रच्+क्त) अञ्जलिः येन सः । हाथ जोड़े हुए । **विगतान्यकर्त्तव्यः**=विगतम् (वि+गम्+क्त) अन्यत् कर्त्तव्यम् (√कृ+तव्यत्) तस्य सः । अन्य कार्यों को छोड़कर । **अधिदैवतम् इव**=देवता एव दैवतम् (देवत्+अण्) अधिकं दैवतम् अधिदैवतम् तद् इव । इष्ट देवता की भांति, उपास्य देव की भांति । **स्तौति**=स्तुति करता है, प्रार्थना करता है । **यः वा**=अथवा जो । **माहात्म्यम्**=माहात्मनः भावम् (माहात्मन्+ष्यञ्) बड़प्पन को, महिमा को । **उद्भावयति**=प्रकट करता है । इस प्रकार राजा लोग झूठी प्रशंसा करने वालों को अपनाते हैं ।

(२८) किं वा तेषां साम्प्रतं येषामतिनृशंसप्रायोपदेशनिर्घृणं कौटिल्यशास्त्रं प्रमाणम्; अभिचारक्रियाः क्रूरैकप्रकृतयः पुरोधसो गुरवः, पराभिसन्धानपरा मन्त्रिण उपदेष्टारः, नरपतिसहस्रभुक्तोज्झितायां लक्ष्म्यामासक्तिः, मारणात्मकेषु शास्त्रेष्वभियोगः सहजप्रेमार्द्रहृदयानुरक्ता भ्रातर उच्छेद्याः ।

**हिन्दी अनुवाद**—अथवा उन राजाओं का कौन-सा कर्म न्यायोचित हो सकता है जिसके लिए अति निष्ठुरता भरे उपदेशों के कारण निर्दय कौटिल्य अर्थशास्त्र प्रमाण है, (मारण-उच्चाटन आदि) अभिचार क्रिया करने से एकमात्र क्रूर स्वभाव वाले पुरोहित जिनके गुरु हैं, दूसरों को धोखा देने में लगे हुए मन्त्री जिनके उपदेशक हैं, हजारों राजाओं द्वारा भोगी जाकर छोड़ी हुई लक्ष्मी में जिसका अनुराग है, मार-काट वाले शास्त्रों में जिनकी रुचि या लगाव है और स्वाभाविक द्वेष से आर्द्र हृदय वाले अनुरागी भाई जिनके लिए उखाड़ फेंकने योग्य हैं ।

**व्याख्या**—तेषाम् वा—अथवा उन राजाओं का। किम् = कौन सा कर्म। साम्प्रतम् = न्यायसङ्गत, उचित है। येषाम् = जिनकी दृष्टि में। **अतिनृशंसप्रायोपदेशनिर्घृणम्** = नॄन् शंसतीति नृशंसः अत्यन्तः नृशंसः अतिनृशंसः अतिनृशंसः प्रायः यस्य सः अतिनृशंसप्रायः सः चासौ उपदेशः अतिनृशंसप्रायोपदेशः तेन निर्घृणम् (निष्क्रान्तं घृणायाः) अधिकतर कठोर उपदेशों के कारण दयाशून्य। **कौटिल्यशास्त्रम्** = कुटिलस्य भावः कौटिल्यम् (कुटिल + ष्यञ्) कौटिल्यम् अस्यस्तीति कौटिल्यः (कौटिल्य + अच्) तस्य शास्त्रम् कूटनीतिकार चाणक्य का कुटिलतापूर्वक अर्थशास्त्र ग्रन्थ। **प्रमाणम्** = यथार्थज्ञान का साधन। अन्य नीति ग्रन्थों को छोड़कर कौटिल्यशास्त्र को ही प्रमाण मानना राजाओं की अन्यायपरता का प्रतीक है।

**अभिचारक्रियाक्रूरैकप्रकृतयः** = अभिचारस्य (अभि + √चर् + घञ्) क्रिया अभिचार क्रियाः ताभिः क्रूरा एका प्रकृति येषां ते। मारण-उच्चाटन आदि तान्त्रिक क्रियाओं के कर्म से मुख्यतः क्रूर स्वभाव वाले। **पुरोधसः** = पुरः दधतीति पुरोधसः (पुरस् + √धा + असि)। पुरोहित। **गुरवः** = धर्मोपदेशक आचार्य। **पराभिसन्धानपराः** = परेषाम् अभिसन्धान (अभि + सम् + √धा + ल्युट्) पराः दूसरों को धोखा देने में लगे हुए।

**मन्त्रिणः** = मन्त्री लोग। **उपदेष्टारः** = (उप + √दिश् + तृच्) उपदेशक, परामर्शदाता। **नरपतिसहस्रभुक्तोज्झितायाम्** = नराणां पतयः नरपतयः तेषां सहस्राणि। नरपतिसहस्राणि तैः भुक्ता (√भुज् + क्त + टाप्) चासौ उज्झिता (√उज्झ् + क्त + टाप्)। च नरपतिसहस्रभुक्तोज्झिता यस्याम्। हजारों राजाओं ने जिसे भोगने के पश्चात् छोड़ दिया है, उसमें। **लक्ष्म्याम्** = लक्ष्मी में। **आसक्तिः** = (आ + √सञ्ज् + क्तिन्) अनुराग रखते हैं। **मारणात्मकेषु** = मारणम् (√मृ + णिच् + ल्युट्) आत्मा येषां तेषु मार-काट वाले, शत्रु आदि को मारने की क्रिया बताने वाले तन्त्र आदि। **शास्त्रेषु** = शास्त्रग्रन्थों में। **अभियोगः** = (अभि + √युज् + घञ्) लगाव, अभिरुचि। **सहजप्रेमार्द्रहृदयानुरक्ताः** = सह जायते इति सहजं च तत् प्रेम सहजप्रेम तेन आर्द्रं हृदयं येषां ते सहजप्रेमार्द्रहृदयाः ते च अनुरक्ताः (अनु + √रञ्ज् + क्त) स्वाभाविक प्रेम से आर्द्रहृदय

वाले प्रेमी ! भ्रातरः=भाई लोग । उच्छेद्याः=(उत्+√छिद्+ण्यत्) उखाड़ फेंकने योग्य है। राज्य प्राप्ति के लिए भाइयों तक का वध किया जाता है। इस प्रकार राजा लोगों का सारा व्यवहार ही अन्याय सङ्गत है।



(२६) तदेवं प्रायातिकुटिलकष्टचेष्टासहस्रदारुणे राज्यतन्त्रेऽस्मिन् महामोहकारिणि च यौवने कुमार। तथा प्रयतेथा यथा नोपहस्यसे जनैः न निन्द्यसे साधुभिः न धिक्क्रियसे गुरुभिः नोपालभ्यसे सुहृद्भि न शोच्यसे विद्वद्भिः यथा च न प्रकाश्यसे विटैः, न प्रतार्यसेऽकुशलैः, नास्वाद्यसे भुजङ्गैः नावलुप्यसे सेवकवृकैः, न वञ्च्यसे धूर्तैः, न प्रलोभ्यसे वनिताभि न विडम्ब्यसे लक्ष्म्या, न नर्त्यसे मदेन, नोन्मत्तीक्रियसे मदनेन, नाक्षिप्यसे विषयैः, नावकृष्यसे रागेणः। नापह्रियसे सुखेन।



**हिन्दी अनुवाद**—अतः हे राजकुमार चन्द्रापीड ! ऐसी अत्यन्त कुटिल तथा कष्टदायक हजारों चेष्टाओं के कारण भयकंर इस राज्य शासन में तथा महा-अज्ञान फैलाने वाले इस यौवन में रहते हुए ऐसा प्रयत्न करना, जिससे लोग तुम्हारा उपहास न करें, सत्पुरुष निन्दा न करें, गुरुजन धिक्कारे नहीं, मित्र उलाहना न दें, विद्वान् लोग (तुम्हारे विषय से) शोक न करें, जिससे कामी विट् लोग (तुम्हें प्रकाश में न लावें, चालाक ठग न लें, गुण्डे तुम्हें नोच न खावें, नौकररूपी भेड़िये हड़प न लें, धूर्त छल न लें, स्त्रियां लुभा न लें, लक्ष्मी धोखा न दे, मद नचा न दे, काम उन्मत्त न बना दे, विषय फँसा न लें, राग खींच न ले और सुख तुम्हें पथ-भ्रष्ट न कर दे।

**व्याख्या**—**तद्**=इसलिए। **कुमार**=हे राजकुमार चन्द्रापीड। **एवंप्रायाति-कुटिलकष्टचेष्टासहस्रदारुणे**=एवं प्रायः यस्य तत् एव प्रायम्, अतिशयेन कुटिलम्

अति कुटिलम् चेष्टाना सहस्रम्, चेष्टासहस्रम्, एव प्रायः कुटिलं कष्टं च तत् चेष्टासहस्रम् एवं प्रायातिकुटिलकष्टचेष्टासहस्रम् तेन दारुणे। अधिकतर इस प्रकार की अत्यन्त कुटिल तथा कष्टदायक सहस्रो चेष्टाओं के कारण भयङ्कर। **राज्यतन्त्रे**=राज्य तन्त्रे। राज्य शासन में। **च**=और। **महामोहकारिणि**=महांश्चासौ मोहः महामोहः तं करोतीति महामोहकरि तस्मिन्। महान् अज्ञान फैलाने वाले, मोह उत्पन्न करने वाले। **अस्मिन् यौवने**=इस युवावस्था में। (जीवन बिताते हुए तुम) **यथा**=इस प्रकार से। **प्रयतेथाः**=प्रयत्न करो, ऐसा व्यवहार करो। **यथा**=जिससे। **जनैः**=लोग, सामान्य जनता। **न उपहस्यसे** तुम्हारी हँसी न करें। 'नोपहस्यसे जनैः' से लेकर 'नापह्रियसे सुखेन' तक सभी वाक्य कर्मवाच्य हैं; अतः यहाँ कर्त्ता मे तृतीया तथा कर्म के अनुसार क्रिया में एकवचन का प्रयोग हुआ है।

**साधुभिः**=भले आदमी। **न निन्द्यसे**=तुम्हारी निन्दा न करें। **गुरुभिः**=गुरुजन। **न धिक्क्रियसे**=तुम्हें न धिक्कारें। **सुहृद्भिः**=मित्र लोग। **न उपालभ्यसे**=तुम्हें उलाहना न दें। **विद्वद्भिः**=विद्वान् लोग। **न शोच्यसे**=तुम्हें शोक का विषय न बना लें, तुम्हारे व्यवहारों को देखकर चिन्तित न हों। **यथा च**-और जिस प्रकार से, जैसे। **विटैः**=वेश्यागामी बदमाश लोग। **न प्रकाश्यसे**=तुम्हें प्रकाश में न लावें, तुम्हें भी अपना जैसा (अपनी मण्डली का एक सदस्य) मानकर समाज मे तुम्हारा व्यभिचारी रूप सामने न लावें। **कुशलैः**=चालाक लोग। **न प्रतार्यसे**=तुम्हें ठग न लें। **भुजङ्गैः**=गुण्डे, जार। **न आस्वाद्यसे**=तुम्हें नोच न खावें, तुम्हारी सम्पत्ति न चाट जायें। **सेवकवृकैः**=सेवका वृकाः इव सेवकवृकाः तैः, नौकररूपी भेड़िये। **न अवलुप्यसे**=तुम्हें निगल न जायें, तुम्हारी सम्पत्ति न हड़प लें,। **धूर्तैः**=धूर्त, मक्कार। **न वञ्च्यसे**=तुम्हें छल न लें,। **वनिताभिः**=स्त्रियाँ,। **न प्रलोभ्यसे**=तुम्हें लुभा न लें, अपने रूप सौन्दर्य से अपनी ओर आकृष्ट न कर लें। **लक्ष्म्या**=धन सम्पत्ति। **न विडम्ब्यसे**=तुम्हें धोखा न दे, तुम्हारा रूप न बिगाड़ दे। **मदेन**=घमण्ड उन्माद। **न नर्त्यसे**=तुम्हें नचा न दे, मतवाले होकर अपना स्वरूप न खो बैठो। **मदनेन**=कामदेव। **न उन्मत्तीक्रियसे**=अनुन्मत्तः उन्मत्तः क्रियते इति उन्मत्तीक्रियसे—तुम्हें उन्मादी न बना दे, चित्त मे विक्षेप पैदा न कर दे।

**विषयैः**=इन्द्रियों के विषय—रूपरस आदि । **न आक्षिप्यसे**=तुम्हें फँसा न लें, विषयों का आकर्षण तुम्हें कुमार्गगामी न बना दे । **रागेण**=प्रेमवासना । **न अवकृष्यसे**=तुम्हें खींच न ले । **सुखेन**=सुख प्राप्ति की भावना । **न अप-ह्रियसे**=तुम्हारा अपहरण न कर ले, तुम्हें पथभ्रष्ट न कर दे । इस प्रकार विषयासक्ति तथा कुसङ्ग से दूर रहने का प्रयत्न करना है ।

(३०) कामं भवान् प्रकृत्यैव धीरः पित्रा च महता प्रयत्नेन समारोपितसंस्कारः तरलहृदयमप्रतिबुद्धञ्च मदयन्ति धनानि, तथापि भवद्गुणसन्तोषो मामेवं मुखरीकृतवान् । इदमेव च पुनःपुनरभिधीयसे—विद्वांसमपि सचेतनमपि महासत्त्वमप्यभिजातमपि धीरमपि प्रयत्नवन्तमपि पुरुषमियं दुर्विनीता खलीकरोती लक्ष्मीरिति ।

**हिन्दी अनुवाद**—यह माना, आप स्वभाव से धैर्यशाली हैं और आपके पिता ने बड़े प्रयत्न से शुद्ध संस्कार डाले हैं; जबकि धन चञ्चल-हृदय और नासमझ को मतवाला बनाया करते हैं, तो आपके गुणों से उत्पन्न सन्तोष ने मुझे इस प्रकार वाचाल बनाया है और तुमसे फिर यही बार-बार कहता हूँ कि यह उद्दण्ड लक्ष्मी विद्वान् पुरुष को भी, समझदार को भी, महाबलशाली को भी, श्रेष्ठकुल में उत्पन्न को भी, धैर्यशाली को भी और प्रयत्नशील पुरुष को भी खल बना देती है ।

**व्याख्या**—**कामम्**=यह माना कि । **भवान्**=आप । **प्रकृत्या एव**=स्वभाव से ही । **धीरः**=धैर्य सम्पन्न हैं । **पित्रा च** और आपके पिता ने । **महता प्रयत्नेन**=बड़े प्रयत्न से । **समारोपितसंस्कारः**=समारोपित. (सम्+आ+रुह्, +णिच्+क्त) संस्कारा यस्मिन् सः । आप पर संस्कार चढ़ाये हैं, शुद्ध संस्कार डाले हैं । **धनानि**=सम्पत्तियाँ । **तरलहृदयम्**—तरल हृदयं यस्य तम् । चञ्चल हृदय वाले को । **अप्रतिबुद्धम् च**=न प्रतिबुद्धम् (प्रति+बुध्+क्त) नासमझ

को चेतन को। मदयन्ति = मतवाला बनाया करते हैं। विवेकी पुरुष को धन का घमण्ड नहीं होता। तथापि = तो भी धनोन्माद का प्रभाव आप पर न पड़ने की स्थिति में भी। भवद्गुणसन्तोषः = भवतः गुणाः भवद् गुणाः तैः सन्तोषः आपके गुणों से उत्पन्न सन्तोष ने। आपके विनय शौर्य आदि गुणों को देखकर जो मुझे सन्तोष मिला है उसने। माम् = मुझ शुकनास को। एवम् = इस प्रकार विस्तार के साथ कहने के लिए। मुखरीकृतवान् = अमुखर मुखरं कृतवान् इति मुखरीकृतवान् (मुखर + च्वि + कृ + क्त + क्तवतु) मुखर बनाया है, मुझे बहुत-कुछ कहने के लिए प्रेरित किया है। जिसके गुणों को देखकर प्रसन्नता होती है उसके शुभ भविष्य की आकांक्षा से व्यक्ति और अधिक समझाने का प्रयत्न किया करता है। पुनः पुनः च = और बार बार। इदम् एव अभिधीयसे = तुमसे यही कहा जा रहा है कि। विद्वांसम् अपि = विद्वान् को भी। यहाँ विद्वांसम् से लेकर 'प्रयत्नवन्तम्' तक सभी विशेषण 'पुरुष' के हैं; 'अतः पुरुषम्' का सम्बन्ध प्रत्येक से रहेगा। सचेतनम् अपि = सह चेतनया इति सचेतनः तम् अपि — चेतनशील को भी, समझदार को भी। महासत्त्वम् अपि = महत् सत्त्वं यस्य तम् अपि। महाबलशाली को भी, दृढ़ संकल्पी को भी। अभिजातम् अपि = (अभि + जन् + क्त) अच्छे कुल में उत्पन्न को भी। धीरम् अपि = धैर्यशाली को भी। प्रयत्नवन्तं पुरुषम् अपि = प्रयत्नः अस्यास्तीति (प्रयत्नवान् + मतुप्) तम् पुरुषम् अपि—प्रयत्नशाली पुरुष को भी, अपने सुधार का प्रयत्न करने वाले को भी। इदम् = यह, जिसके दोषों का सविस्तार वर्णन किया गया है। दुर्विनीता = उद्दण्ड, विनयहीन। लक्ष्मीः = सम्पत्ति, राज्यलक्ष्मी। खलीकरोति = अखल खल करोति खलीकरोति—दुर्जन बना देती है, दोषी बना देती है; अतः आपको अत्यन्त सावधान होकर लक्ष्मी के दोषों से बचने का प्रयत्न करना चाहिये।

---

(३१) सर्वथा कल्याणैः पित्रा क्रियमाणमनुभवतु भवान्नवयौवराज्याभिषेकमङ्गलम्। कुलक्रमागतामुद्वह पूर्वपुरुषैरूढां धुरम्। अवनमय द्विषतां शिरांसि। उन्नमय स्वबन्धुवर्गम्। अभिषेकानन्तरञ्च प्रारब्धदिग्विजयः परिभ्रमन् विजितामपि तव पित्रा सप्तद्वीपभूषणां

पुनर्विजयस्व वसुन्धराम्। अयञ्च ते कालः प्रतापमारोपयितुम्। आरूढप्रतापो हि राजा त्रैलोक्यदर्शीव सिद्धादेशो भवति इत्येतावद-भिधायोपशशाम।

**हिन्दी अनुवाद**—आप अपने पिता द्वारा किये जा रहे युवराज पद पर अभिषेकरूपी मङ्गल का अनेक मङ्गलों के साथ हर प्रकार से उपभोग कीजिये। कुलपरम्परा से प्राप्त तथा पूर्वजों (पुरखों) द्वारा वहन किये गये राज्यभार को सँभालिये। शत्रुओं के सिर नीचे कीजिये। अपने बन्धुओं को उठाइये और अभिषेक के पश्चात् दिग्विजय आरम्भ करके घूमते हुए अपने पिता द्वारा जीती हुई भी सात द्वीपों रूपी आभूषणों वाली पृथ्वी को पुनः जीतिये। यह तुम्हारा प्रताप स्थापित करने का समय है। वास्तव में प्रताप को स्थापित करने वाला राजा तीनों लोकों के द्रष्टा योगी की भाँति सफल आज्ञाओं वाला हो जाता है। बस, इतना कहकर शुकनास मन्त्री चुप हो गये।

**व्याख्या—भवान्** = आप (चन्द्रापीड)। **पित्रा** = अपने पिता तारापीड के द्वारा। **क्रियमाणम्** = ($\sqrt{}$कृ + यक् + शानच्) किये जा रहे। **नवयौवराज्या-भिषेकमङ्गलम्** = युवा चासौ राजा युवराज—तस्य कर्म यौवराज्यम् (युवराज + ष्यञ्) नव च तद् यौवराज्यम् नवयौवराज्यम् तस्मिन् अभिषेकः (अभि + $\sqrt{}$षिच् + घञ्) नवयौवराज्याभिषेकः सः एव मङ्गलम् तत्। नये युवराज पद पर अभिषेकरूपी मंगल का। **कल्याणैः** = अनेक मङ्गलों के साथ। **सर्वथा** = हर प्रकार से। **अनुभवतु** = उपभोग कीजिये। **कुलक्रमागताम्** = कुलस्य क्रमः कुलक्रमः तस्माद् आगताम्। कुलपरम्परा से प्राप्त। **पूर्वपुरुषैः** = पूर्वे च ते पुरुषाः पूर्वपुरुषाः तैः। पूर्वजों द्वारा, पुरखों द्वारा। **ऊढाम्** = (वह् + क्त + टाप्) वहन किये गये। **धुरम्** = राज्यभार को। **उद्वह** = वहन कीजिये, सँभालिये। यहाँ 'कुलक्रमागताम्' वाक्य से पूर्व वाक्यों में चन्द्रापीड को 'भवान्' पद निर्दिष्ट किया है, जबकि इस वाक्य से आगे के वाक्यों में क्रियाएँ मध्यम पुरुष की हैं ऐसा क्रमभङ्ग नहीं होना चाहिये। **द्विषताम्** = शत्रुओं के। **शिरांसि** = सिरों को।

अवनमय = झुका दो। बन्धुवर्गम् = बन्धूनां वर्गम्। बन्धुओं के वर्ग को। उन्नमय = उन्नत कर, ऊँचा उठाओ। च = साथ ही। अभिषेकानान्तरम् = अभिद्यमानम् अनन्तरं यत्र तद् अनन्तरम् अभिषेकस्य अनन्तरम्। अभिषेक के पश्चात्, अभिषेक होते ही। प्रारब्ध दिग्विजयः = दिशां विजयः दिग्विजयः प्रारब्धः (प्र + आ + रभ् + क्त) दिग्विजयः येन सः। दिग्विजय प्रारम्भ करके। परिभ्रमन् (परि + भ्रम् + शतृ) घूमते हुए, चक्कर लगाते हुए। तव पित्रा = तुम्हारे पिता द्वारा, तारापीड द्वारा। विजिताम् अपि = (वि + √जि + टाप्) जीती हुई भी। सप्तद्वीपभूषणाम् = सप्त च ते द्वीपाः सप्तद्वीपाः ते एव भूषणानि यस्याः ताम्। जम्बू आदि सात द्वीपों रूपी आभूषणों वाली। वसुन्धराम् = वसु धारतीति वसुन्धरा ताम्। पृथ्वी को। पुनः = फिर। विजयस्व = जीतिये। वि उपसर्ग पूर्व में होने से जि धातु से यहाँ आत्मनेपद का प्रयोग हुआ है। विपराभ्यां जेः। ते = तुम्हारा। अयम् कालः = यह समय, अभिषेक प्राप्ति के पश्चात् का समय। प्रतापम् = अपने तेज को। आरोपयितुम् = (आ + √रुह् + णिच् + तुमुन्) ऊँचा चढ़ाने का है, स्थापित करने के लिए है। हि = सचमुच, निश्चय, ही। आरूढप्रतापः = आरूढः (आ + √रुह् + क्त) प्रतापः, (प्र + तप् + घञ्) यस्य सः। बढ़े-चढ़े प्रताप वाला।

राजा - भूपति। त्रैलोक्यदर्शी इव = त्रयाणां लोकानां समाहारः त्रिलोकी सः एव त्रैलोक्यम् (त्रिलोकी + स्वार्थे = ष्यञ्)। त्रैलोक्यं = पश्यतीति त्रैलोक्यदर्शी (त्रैलोक्य + √दृश् + णिनि) सः इव। तीनों लोकों के द्रष्टा योगी की भाँति। सिद्धादेशः = सिद्धः (√सिध् + क्त) आदेश (आ + √दिश् + घञ्) यस्य सः। सफल आज्ञा वाला। भवति = हो जाता है। योगी की भाँति प्रतापी राजा के आदेश को भी उल्लंघन करने का साहस किसी को नहीं होता। वह जो आज्ञा करता है वह पूरी होती है। इति = बस, शुकनास के उपदेश की समाप्ति का संकेत। एतावत् = इतना। अभिधाय = (अभि + √धा + क्त्वा - ल्यप्) कहकर। उपशशाम् = मन्त्री शुकनास चुप हो गये और इस प्रकार महाकवि बाण की कादम्बरी कथा का यह शुकनासोपदेश प्रसङ्ग पूर्ण हो गया।

ॐ शान्ति ! शान्ति !! शान्ति !!!

